'पचति भवति' ( पाक क्रिया होती है ) यहाँ पर 'पाक क्रिया ( कर्त्री ) की सत्ता' यह ज्ञान होता है। क्योंकि "पच आदि धातुओं की क्रियायें भू धातु की क्रिया की कर्त्री होती हैं' यह "भूवादयो धातव" सूत्र पर भाष्य है। भर्तृहरि ने भी कहा है—"जिस तरह अनेक सुबन्त तिङन्त के विशेषण होते हैं, उसी प्रकार आचार्यों ने तिङन्त को भी तिङन्त का विशेषण कहा है।"

तार्किकों के मत में तो 'अन्य देश के संयोग के अनुकूल धावन के अनुकूल यत्नवाले हरिण ( कर्म ) का अभिमत जो दर्शन उसके अनुकूल यत्नवाला तू' यह ज्ञान होता है। उस में विशेष्यभूत अर्थ के वाचक मृग शब्द के प्रातिपदिक होने से तथा दृश धातु की क्रिया का कर्म होने से द्वितीया विभक्ति की प्राप्ति होने लगेगी और 'मृग पश्य' की भाँति 'मृगं धावति' यह प्रयोग होने लगेगा और प्रथमान्तभिन्न के साथ एकार्थक होने में शतृ और शानच् के नित्य होने के कारण इस प्रकार के प्रयोग ( पश्य मृगो धावति ) बन ही नहीं सकेंगे।

विशेष्य विशेषणीभूत अर्थ के वाचक 'हरिण दौड़ता है' इस वाक्य के कर्म होने पर भी 'हरिण' इस प्रातिपदिक में पृथक् कर्म न होने से द्वितीया विभक्ति नहीं होती है, यदि यह कहा जाय? तो ठीक नहीं है, क्योंकि "अनभिहिते" इस अधिकारसूत्र के प्रकरण में "अभिधान ( कथन ) तो तिङ, कृत्, तद्धित, समासों से होता है" इस परिगणन का प्रत्याख्यान ( तिरस्कार ) करनेवाले भाष्य की रीति से द्वितीया होनी चाहिये। जैसे कि, "कटं भीष्म कुरु" ( भयानक चटाई बनाओ ) इत्यादि में विशेष्य कट शब्द से उत्पन्न द्वितीया विभक्ति से कर्मत्व उक्त होने के कारण विशेषण रूप भीष्म शब्द से द्वितीया नहीं हो सकती है, अत भाष्य में परिगणन ( सीमाकरण ) किया है ( विशेष्य 'कट शब्द' से उत्पन्न द्वितीया ( सुप् विभक्ति ) का परिगणन न होने से उससे उक्त होने पर विशेषण भीष्म शब्द से द्वितीया होने में कोई बाधा नहीं है )। और उस परिगणन का प्रत्याख्यान ( तिरस्कार ) भी मीमांसा के अरुणाधिकरण की रीति से सभी कारकों का साक्षात् ( सीधे ) अथवा अपने ( अधिकरण के ) आश्रित कर्ता, कर्म के द्वारा क्रिया में अन्वय स्वीकार कर भाष्य में किया गया है। इसीलिये भाष्य में कहा गया है—"कट भी कर्म है, भीष्म आदि भी" उनमें,

'क' में रहने वाले कर्मत्व का कथन होने पर भी भीष्मत्व आदि गुण से सहित के कर्मत्व का कथन न होने से भीष्मपद से द्वितीया होती है, यह भाष्य का आशय है। पीछे ( शाब्दबोध के बाद मानसबोध के समय ) दोनों का परस्पर अन्वय तो विशेष्यविशेषणभाव से होता है ( अथवा भाष्यादि के प्रामाण्य से ऐसे स्थल में दोनों ही बोध शाब्द ही होते हैं पीछे द्वितीयोत्पत्ति के बाद यह आशय है )। यही अन्वय 'पाष्णिक' ( पीछे का ) कहा जाता है । इसी प्रकार से अन्वय मीमांसा के 'अरुणाधिकरण' में—"लाल वर्णवाली, पीली आँखवाली, एक वर्ष की अवस्थावाली ( गाय ) से सोम ( लता विशेष ) ( यजमान ) खरीदता है" यहाँ पर खरीदना क्रिया में मीमांसकों ने स्वीकार किया है। इस कारण, 'मृगो धावति' यहाँ पर दोनों के कर्म होने पर 'धावति' पद के प्रातिपदिक न होने, विशेषण होने ( तार्किक मत में ), तथा अन्य ( देखना क्रिया ) में आकाङ्क्षारहित होने के कारण इसमें भले ही द्वितीया की उत्पत्ति न हो किन्तु मृग शब्द में तो द्वितीया हो ही जायगी। शाब्दिकों के मत में तो धावनक्रिया का विशेषण होने से दूसरी क्रिया ( देखना ) में आकाङ्क्षा रहित होने के कारण हरिण शब्द से द्वितीया नहीं होती है। तार्किकों के मत में विशेष्य अर्थ के वाचक मृग शब्द से 'राजा के पुरुष को लाओ' की तरह द्वितीया दुर्वार है, इसलिये अधिक विस्तार ( से खण्डन ) व्यर्थ है। इति धात्वर्थवाद ।

'सुखमनुभूयते' (सुख भोगा जाता है) 'साक्षात्क्रियते गुरु (गुरु देखे जाते हैं) इत्यादि वाक्यों में निपातों के द्योतक होने के कारण भोग और दर्शन रूप धातु का अर्थभूत फल होने के कारण, भू कृ धातु भी सकर्मक हैं। 'कर्मकारक का अन्वयी अर्थवाला होना सकर्मकत्व है' इस सारभूत मत में भी फल का आश्रय होनेके कारण कर्म का धात्वर्थ फल में ही अन्वय उचित होने से ( निपातों को ) द्योतक होना आवश्यक है और द्योतकत्व अपने समीपवर्ती पद में स्थित शक्ति का ज्ञापक होता है। कहीं तो किसी क्रिया का अनुमान कराना द्योतकत्व है। जैसे—'प्रादेश (अंगुष्ठ से तर्जनी तक की नापकी रेखा ) खींचता है' यहाँ पर नापना क्रिया का अनुमान करानेवाला 'वि' है। क्योंकि तर्जनी अंगुष्ठ भर नाप कर रेखा खींचता है इस अर्थ की प्रतीति होती है। इसीलिये 'अब व्याकरण का प्रारम्भ किया जाता

है' यहाँ पर 'अथ' शब्द प्रारम्भ क्रिया का अनुमापक है, यह कैयटादि का वचन सगत होता है। कहीं सम्बन्ध का निर्णय कराना द्योतकत्व है—जैसे कर्मप्रवचनीय शब्दों का। समूह ( निपातसहित प्र आदि ) की तो धातुसंज्ञा नहीं है, क्योंकि भ्वादिगण में पाठ नहीं है और अट् आदि में अव्यवस्था भी होने लगती है।

जो कि तार्किक आचार्य कहते हैं—'उपसर्ग (प्रादि ) द्योतक हैं, उनसे भिन्न निपात ( चादि ) वाचक हैं, क्योंकि—'साक्षात् पद प्रत्यक्ष और तुल्य अर्थों का वाचक है' यह कोश में लिखा है। नम पद से 'देव को नमस्कार है' यहाँ पर नमस्कार अर्थ की, और दान के समय 'गौओं का नमस्कार है' यहाँ पर गौओं की पूजा अर्थ की प्रसिद्धि भी है। सकर्मकत्व—अपने और अपने समीपवर्ती निपात दोनों में से किसी के अर्थभूत फल के अधिकरण से भिन्न अधिकरणवाले व्यापार का वाचक होता है। और कर्मत्व—अपने और अपने समीपस्थ निपात में दोनों में से किसी के अर्थभूत फल का आश्रय होना है।'

यह ठीक नहीं है, क्योंकि प्रादि और चादि के वैषम्य में कारण नहीं है। 'अनुभूयते' इससे साक्षात्क्रियते यह समान है (दोनों में कर्मणि लकार एक प्रकार से हुआ है )। और नामार्थ और धात्वर्थ का भेद सम्बन्ध से सीधे अन्वय न होने से निपातार्थ ( अनुभवादि ) और धात्वर्थ ( व्यापार ) में ( भेद सम्बन्ध 'अनुकूलत्व' से ) ही अन्वय असम्भव है।

यदि नामार्थ धात्वर्थ में भेद सम्बन्ध से साक्षात् अन्वय हो तो 'तण्डुल' पचति' यहाँ कर्मत्व सम्बन्ध से पाक क्रिया में तण्डुल का अन्वय होकर वाक्य साधु होने लगे। इसलिये विभक्त्यर्थ के द्वारा ( परम्परा सम्बन्ध से ) नामार्थ धात्वर्थ में भेदान्वय माना जाता है। अभेदान्वय तो 'स्तोकं पचति' यहाँ पर स्तोकपदार्थ ( अल्प ) का धात्वर्थ फल विक्लित्ति में होता ही है—अल्प विक्लित्ति के अनुकूल व्यापार, यह ज्ञान होता है। और निपात के अर्थभूत फल का आश्रय होने पर भी धात्वर्थ के अन्वय के बिना कर्म संज्ञा हो नहीं सकता है। [क्रियान्वय के बिना कारकत्व का अभाव होने से कतृरीप्सित सूत्र नहीं लग सकता है। ]

जो कि कोई शाब्दिक आचार्य कहते हैं—'निपातों के वाचक होने में 'सुन्दर संग्रह है' इसके समान 'सुन्दर च है' यह प्रयोग और 'घट का समूह'

इसके समान 'घट का च' यह प्रयोग होने लगेगा। ( द्योतकत्व पक्ष में तो च स्वत निरर्थक है, कोई आपत्ति नहीं है ) । वह ठीक नहीं है, क्योंकि शब्दशक्ति के स्वभाव से 'निपात अपने अर्थों का अन्य के विशेषण रूप से ही ज्ञापन करते हैं' इस कारण ( निपातार्थ में सुन्दर घट का, आदि ) विशेषण के अन्वय का प्रसंग नहीं है। और ( विशेषणान्वय के अभाव के कारण और वक्ष्यमाण कारण से भी ) षष्ठी की प्राप्ति भी नहीं है ( घट का च, इसकी आपत्ति नहीं है ) । ( षष्ठी की अप्राप्ति ही स्पष्ट करते हैं )—और भी, 'घट और पट को देखो' इत्यादि में 'घट' इस पद का क्रिया में ही अन्वय है ( समुच्चय में नहीं ) । इसीलिये 'घट' शब्द से द्वितीया विभक्ति होती है। 'घट के सहित पट को देखो' यह ज्ञान होता है। साहित्य के प्रतियोगी ( विशेषण ) की आकांक्षा होने पर समीप होने के कारण घट ही प्रतियोगी ( निरूपक ) होता है, पट में तो साहित्य का भेदसम्बन्ध से अन्वय है, पट का तो साहित्य में अन्वय नहीं है। इसलिये किस शब्द में षष्ठी की आपत्ति है ? ( साहित्य और पट के भेदान्वय में साहित्य ही विशेषण है, पट विशेष्य है, विशेषण से ही षष्ठी उत्पन्न होती है, विशेषणीभूत साहित्य का वाचक 'च' अव्यय है, कहाँ षष्ठी की आपत्ति है ? घट का साहित्य में अन्वय ही नहीं है, पट का अन्वय होने पर भी पट विशेष्य ही है, इसलिये षष्ठी की आपत्ति नहीं है। नामार्थों में अभेदान्वय होता है' यह नियम तो निपात से भिन्न विषय में है। इसलिये साहित्य का पट में अनुयोगिता सम्बन्ध से अन्वय होने में क्षति नहीं है।

कुछ शाब्दिकों ने वाचकत्व पक्ष में ये दोष दिये थे किन्तु इनका समाधान हो जाता है,तथापि पूर्वोक्त सकर्मकत्व आदि कारणों से वाचकत्व पक्ष को खण्डित समझना चाहिये।

निपातों की अर्थवत्ता भी द्योत्य अर्थ लेकर ही है। क्योंकि शक्ति, लक्षणा, व्यञ्जना इनमें से किसी एक सम्बन्ध से अर्थ का बोधक ही अर्थवान् होता है। नञ् समास में उत्तरपदार्थ का प्राधान्य भी द्योतक अर्थ की अपेक्षा से ही है। 'प्रस्थान करता है' यहाँ पर स्था धातु ही गति का वाचक है, क्योंकि धातुओं के अर्थ अनेक होते हैं। प्र शब्द तो स्थाधात्वर्थ गति आदि का द्योतक है।

उपसर्गों के द्योतक होने के कारण ही 'धातु पहले साधन से युक्त होता है पीछे उपसर्ग से' यह सिद्धान्त किया गया है। साधन अर्थात्-कारक=कारक से प्रयुक्त कार्य लडादि से, उपसर्ग=उपसर्गसञ्ज्ञक शब्द से (यह अर्थ है)।

जैसे कि यहाँ भाष्य में कहा है–'पहले धातु उपसर्ग से युक्त होता है पीछे साधन से यह ठीक नहीं है। पहले साधन से युक्त होता है,पीछे उपसर्ग से। क्योंकि कारक प्रयुक्त लडादि क्रिया का साध्यरूप से बोध कराता है, साध्य रूप से ज्ञात क्रिया के विशेषण का उपसर्गसञ्ज्ञकशब्द द्योतित करता है। यह सत्य ही है। किन्तु जो कि वह धातु और उपसर्ग के सम्बन्ध से किया गया विशेष अर्थ वाचकत्व वादी को इष्ट है, उसे अपने अर्थ रूप से स्वीकार करके धातु साधन से युक्त होता है और अवश्य यह ऐसा मानना चाहिये। क्योंकि जो ऐसा मानता है कि 'पहले धातु कारक से युक्त होता है पीछे उपसर्गार्थ से' उसको 'आस्यते गुरुणा' (गुरु बैठते हैं) यह अकर्मक, 'उपास्यते गुरु' (गुरु की पूजा की जाती है) यह सकर्मक किस प्रकार हो सकता है?'

[इस प्रकरण का सार यह है कि धातु का पहले लडादि से योग होता है, पीछे क्रिया के बोध होने पर क्रियायोगनिमित्तक उपसर्ग संज्ञक शब्द का योग होता है। किन्तु उपसर्ग-द्योत्य अर्थ धातु का ही वाच्यार्थ है इसलिये अन्तरङ्गतर होने के कारण लडादि से पूर्व ही धातु द्वारा बुद्धिगत होता है। इसलिये उपसर्गार्थ निमित्तक सुट् 'संचस्कार' में लिट् से पहले ही उत्पन्न होता है, अत 'सुट्कात्पूर्वं' की आवश्यकता नहीं है, यह भाष्य में कहा गया है। उपसर्गद्योत्य अर्थ से भी धातु का योग लडादि से पीछे ही होता है, यह मानने से 'उपास्यते गुरु' यहाँ सकर्मकत्व न होने से कर्मार्थक लट् नहीं आ सकता है। इसलिये धातु को उपसर्गार्थ से अन्तरंगतर होने के कारण सबसे पहले (धातुसंज्ञा से भी पहले) योग होता है, फिर कारकार्थवाचक लडादि से, पीछे उपसर्गसंज्ञक शब्द आदि से, यह प्रक्रिया सिद्ध होती है। उपसर्ग द्योतक ही है।]

भर्तृहरि ने भी कहा है—'जैसे भावी कारक सम्बन्ध के आश्रय से धातु की धातुसञ्ज्ञा होती है, और जैसे सम्प्रत्यय करने की विवक्षा होने पर भावी इन्द्रा कर्मत्व के आश्रय से प्रारम्भ में ही धातु को कर्म कहा गया है, वैसे ही अन्य भी

धातु और उपसर्ग के भावी सम्बन्ध को बुद्धिस्थ कर के उपसर्गयोग से पूर्व ही धातु की विशिष्ट क्रिया की वाचकता देखिये। धातु उपसर्ग के सम्बन्ध को बुद्धिस्थ करके, उपसर्ग के अर्थ से किया गया विशेष धातु से ही अपने अर्थ के अन्तर्गत किया जाकर श्रोता को पद के प्रयोग के समय उपसर्गयोग होने पर प्रकाशित उपसर्ग योग से पूर्व ही धातु के द्वारा उपसर्गार्थ सहित अपना अर्थ उक्त होता है, यह आशय है। 'पूर्व में धातु उपसर्ग से युक्त होता है' यह व्यवहार तो उपसर्गीय अर्थ को धात्वर्थ में अन्तर्भाव करके किया जाता है। इस ग्रन्थ का यह भावार्थ है—जिस प्रकार 'भू' आदि की धातुसञ्ज्ञा के पूर्व लडादियोग के अभाव से लोक में अबोधक होने से क्रियावाचक न होने पर भी भावी लडादि योग के आधार पर पूर्व में ही धातुसञ्ज्ञा होती है, तथा जिस प्रकार सन्प्रत्यय करने से पूर्व केवल भू आदि को सनर्थ इच्छा का कर्म न होने पर भी भावी कर्मता की कल्पना कर सन्प्रत्यय किया जाता है, उसीप्रकार उपसर्ग योग के पूर्व ही भावी उपसर्ग सम्बन्ध के बल पर भू आदि का विशिष्ट क्रिया के वाचक समझना चाहिये। उपसर्गार्थ से बोधित विशिष्ट अर्थ का धातु अपने ही अर्थ के अन्तर्गत करके बोधन करता है, केवल श्रोता को विशिष्ट क्रिया का बोध पीछे (उपसर्ग युक्त होने पर) होता है।

'चन्द्र इव मुखम्' (चन्द्रमा के समान मुख) इत्यादि में चन्द्र पद की स्वसदृश अर्थ में अप्रसिद्ध शक्ति ही लक्षणा है, क्योंकि 'नञ् अथवा इव से युक्त शब्द अपने से भिन्न, सदृश अर्थ का बोधक होता है' यह न्याय है। इव पद तात्पर्य का ज्ञापक है और तात्पर्य का ज्ञापकत्व अपने निश्चित समीपस्थ पद की प्रसिद्धातिरिक्त अर्थ की शक्ति का प्रकाशकत्व है। इस प्रकार इव रूप निपात का द्योतक होना सिद्ध हो जाता है।

जो कि—"इव का अर्थ सादृश्य है, उसमें प्रतियोगिभाव (निरूपक विशेषण होना) और अनुयोगिभाव (निरूपक विशेष्य होना) सम्बन्ध से ही चन्द्र और मुख के अन्वय की सिद्धि हो सकती है तब लक्षणा की क्या आवश्यकता है? इस प्रकार 'चन्द्र के सादृश्य का आश्रय मुख है' यह ज्ञान होता है" यह कहते हैं। वह ठीक नहीं है क्योंकि 'चन्द्र इव मुख दृश्यते' 'चन्द्रमिव मुख

पश्यामि' इत्यादि में चन्द्र पद का मुखरूप कर्म के साथ अभेदाऽन्वय न होने से उक्तत्व और अनुक्तत्व से प्रयुक्त विभक्ति की सिद्धि नहीं हो सकती है, और भेद सम्बन्धीय प्रतियोगी के वाचक चन्द्रपद में षष्ठी विभक्ति प्राप्त होती है।

श्रेष्ठ आचार्य कहते हैं—"इव शब्द उपमानता का द्योतक है। और उपमानत्व—उपमान ( जिससे तुलना की जाती है ), उपमेय ( जिस में तुलना की जाती है ) दोनों में रहनेवाले समान धर्म के सम्बन्ध द्वारा कुछ भेद से युक्त परिचायक होना है। और उपमेयत्व—उपमान, उपमेय दोनों में रहने वाले समान धर्म के सम्बन्ध के द्वारा परिचित होना है। समान धर्म का सम्बन्ध कहीं पर ( जहाँ समान धर्म का वाचक शब्द तिङन्त है वहाँ पर ) विशेष रूप से और कहीं पर ( वाचक जहाँ सुबन्त है वहाँ पर ) विशेषण रूप से होता है। इस प्रकार 'चन्द्रमा के समान आनन्द देने वाला मुख' इत्यादि में उपमान, आनन्द दायक,चन्द्रमा से अभिन्न आनन्दमद मुख' यह ज्ञान होता है। और 'चन्द्रमा के समान मुख आनन्दित करता है' इत्यादि में 'उपमान भूत चन्द्रमा से किये जाते हर्ष से अभिन्न मुख से किया जाता हर्ष' यह ज्ञान होता है। ( पूर्व वाक्य में साधारण धर्म का सम्बन्ध विशेषणरूप से है और उत्तर वाक्य में विशेष्य रूप से। यह सब "उपमानानि सामान्यवचनै" इस सूत्र के भाष्य में स्पष्ट है।"

नञ् दो प्रकार का है—पर्युदास और प्रसज्यप्रतिषेध। उनमें पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक है। नञ् का आरोपविषयता का द्योतक होना, अपने निश्चित समीपवर्ती घट आदि पदों के आरोपितप्रवृत्तिनिमित्त के बोधक होने में तात्पर्य का ज्ञापक होना है। [ बाधकाल में उत्पन्न इच्छाजन्य ज्ञान 'आरोप' कहा जाता है। जैसे—"सिंहो माणवक" यहाँ पर मनुष्यबालक में पशुविशेषत्व रूप सिंहत्व के बाधकाल में ही इच्छा से सिंहत्व का ज्ञान किया जाता है, इसलिये यहाँ सिंहत्व का ज्ञान आरोपात्मक है। 'आरोप' को ही 'कल्पना' कहते हैं। ज्ञान का कर्म ( जो जाना जाता है वह ) विषय कहा जाता है। अतः सिंहत्व आरोपात्मक ज्ञान का विषय होता है। ]

प्रवृत्तिनिमित्त घटत्व ब्राह्मणत्व आदि धर्म होता है, [ जिस धर्म के कारण शब्द की प्रवृत्ति होती है वह शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त कहा जाता है,

अर्थात् शब्द का वाच्य होकर, उसके वाच्य घटादि व्यक्ति में रहकर, शब्द के वाच्य, घटादि व्यक्ति का विशेषणीभूत धर्म घटत्व आदि, घट आदि शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त होता है। ]

पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक है, इस कारण अब्राह्मण इत्यादि में 'कल्पित ब्राह्मणत्व धर्मवाला क्षत्रिय आदि' यह बोध होता है। [ यहाँ ब्राह्मण पद 'कल्पित ब्राह्मणत्व धर्म वाला' अर्थ का वाचक है, इसी में तात्पर्य का ज्ञापक नञ् है, इस लिये नञ् आरोपविषयता का द्योतक है। ] और इसीलिये ( पर्युदास नञ् को आरोपविषयता का द्योतक होने के ही कारण ) 'नञ्, तत्पुरुष का उत्तरपदार्थ प्रधान होता है' यह प्रवाद ( लोकोक्ति ) सगत होता है। और इसी लिये 'अतस्मै ब्राह्मणाय' ( कल्पित उस ब्राह्मण को ) 'अस शिव' ( कल्पित यह शिव ) इत्यादि में सर्वनाम संज्ञा का कार्य 'स्मै' आदि होता है। यदि पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक नहीं होता तो तत्पदार्थ के गौण होने से सर्वनाम कार्य नहीं होता। 'प्रवृत्तिनिमित्त का आरोप सदृश ही में होता है, इस कारण पर्युदास नञ् सदृश का बोधक है' यह प्रवाद है। पर्युदास नञ् में निषेध तो अर्थ की व्यञ्जनावृत्ति से ज्ञात होता है ( शब्द से नहीं )। अन्य ( क्षत्रियादि ) में अन्य के धर्म ( ब्राह्मणत्व आदि ) का आरोप तो आहार्यज्ञानस्वरूप है। और बाध की निश्चयकाल में इच्छा से उत्पन्न ज्ञान ही आहार्य ज्ञान है, यह वृद्ध लोग कहते हैं। पर्युदास नञ् के सादृश्य आदि तो प्रयोग के धर्म हैं, अर्थात् अर्थ के अर्थ ( अर्थ गत व्यञ्जना वृत्ति से गम्य अर्थ ) हैं। जो हरि ने कहा है—"उसके ( उत्तर पदार्थ के ) सादृश्य, अभाव, उससे भिन्नता, उसकी अल्पता, अप्राशस्त्य ( निन्दितत्व ) और विरोध ये, छ नञ् के अर्थ ( आर्थिक अर्थ ) कहे गये हैं।" उत्तर पदार्थ का सादृश्य, गदहे के विषय में ( प्रयुक्त ) 'यह अनश्व है' इत्यादि में है [ यहाँ 'आरोपित ( कल्पित ) अश्वत्व से युक्त' यह शाब्द अर्थ है, 'अश्वसदृश' यह आर्थ अर्थ है ] । अभाव अर्थ तो प्रसज्यप्रतिषेध में कहा जायगा। उत्तर पदार्थ से भिन्नता 'अमनुष्य प्राणी को लाओ' इत्यादि में है ( यहाँ मनुष्यभिन्न यह आर्थिक अर्थ है )। उत्तर पदार्थ की अल्पता 'अनुदरा कन्या' यहाँ पर है, ( यहाँ 'अनुदरा' का अर्थ 'अल्पउदरवाली'

पश्यामि' इत्यादि में चन्द्र पद का मुखरूप कर्म के साथ अभेदाऽन्वय न होने से उक्तत्व और अनुक्तत्व से प्रयुक्त विभक्ति की सिद्धि नहीं हो सकती है, और भेद सम्बन्धीय प्रतियोगी के वाचक चन्द्रपद में षष्ठी विभक्ति प्राप्त होती है।

श्रेष्ठ आचार्य कहते हैं—"इव शब्द उपमानता का द्योतक है। और उपमानत्व—उपमान ( जिससे तुलना की जाती है ), उपमेय ( जिस में तुलना की जाती है ) दोनों में रहनेवाले समान धर्म के सम्बन्ध द्वारा कुछ भेद से युक्त परिचायक होना है। और उपमेयत्व—उपमान, उपमेय दोनों में रहने वाले समान धर्म के सम्बन्ध के द्वारा परिचित होना है। समान धर्म का सम्बन्ध कहीं पर ( जहाँ समान धर्म का वाचक शब्द तिङन्त है वहाँ पर ) विशेष्य रूप से और कहीं पर ( वाचक जहाँ सुबन्त है वहाँ पर ) विशेषण रूप से होता है। इस प्रकार 'चन्द्रमा के समान आनन्द देने वाला मुख इत्यादि में उपमान, आनन्द दायक,चन्द्रमा से अभिन्न आनन्दमद मुख' यह ज्ञान होता है। और 'चन्द्रमा के समान मुख आनन्दित करता है' इत्यादि में 'उपमान भूत चन्द्रमा से किये जाते हर्ष से अभिन्न मुख से किया जाता हर्ष' यह ज्ञान होता है। ( पूर्व वाक्य में साधारण धर्म का सम्बन्ध विशेषणरूप से है और उत्तर वाक्य में विशेष्य रूप से। यह सब "उपमानानि सामान्यवचनै" इस सूत्र के भाष्य में स्पष्ट है।"

नञ् दो प्रकार का है—पर्युदास और प्रसज्यप्रतिषेध। उनमें पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक है। नञ् का आरोपविषयता का द्योतक होना, अपने निश्चित समीपवर्ती घट आदि पदों के आरोपितप्रवृत्तिनिमित्त के बोधक होने में तात्पर्य का ज्ञापक होना है। [ बाधकाल में उत्पन्न इच्छाजन्य ज्ञान 'आरोप' कहा जाता है। जैसे—"सिंहो माणवक" यहाँ पर मनुष्यबालक में पशुविशेषत्व रूप सिंहत्व के बाधकाल में ही इच्छा से सिंहत्व का ज्ञान किया जाता है, इसलिये यहाँ सिंहत्व का ज्ञान आरोपात्मक है। 'आरोप' को ही 'कल्पना' कहते हैं।- ज्ञान का कर्म ( जो जाना जाता है वह ) विषय कहा जाता है। अतः सिंहत्व आरोपात्मक ज्ञान का विषय होता है। ]

प्रवृत्तिनिमित्त घटत्व ब्राह्मणत्व आदि धर्म होता है, [ जिस धर्म के कारण शब्द की प्रवृत्ति होती है वह शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त कहा जाता है,

अर्थात् शब्द का वाच्य होकर, उसके वाच्य घटादि व्यक्ति में रहकर, शब्द के वाच्य, घटादि व्यक्ति का विशेषणीभूत धर्म घटत्व आदि, घट आदि शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त होता है। ]

पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक है, इस कारण अब्राह्मण इत्यादि में 'कल्पित ब्राह्मणत्व धर्मवाला क्षत्रिय आदि' यह बोध होता है। [ यहाँ ब्राह्मण पद 'कल्पित ब्राह्मणत्व धर्म वाला' अर्थ का वाचक है, इसी में तात्पर्य का ज्ञापक नञ् है, इस लिये नञ् आरोपविषयता का द्योतक है। ] और इसीलिये ( पर्युदास नञ् को आरोपविषयता का द्योतक होने के ही कारण ) 'नञ्, तत्पुरुष का उत्तरपदार्थ प्रधान होता है' यह प्रवाद ( लोकोक्ति ) सगत होता है। और इसी लिये 'असस्मै ब्राह्मणाय' ( कल्पित उस ब्राह्मण को ) 'अस शिव' ( कल्पित यह शिव ) इत्यादि में सर्वनाम सज्ञा का कार्य 'स्मै' आदि होता है। यदि पर्युदास नञ् आरोपविषयता का द्योतक नहीं होता तो तत्पदार्थ के गौण होने से सर्वनाम कार्य नहीं होता। 'प्रवृत्तिनिमित्त का आरोप सदृश ही में होता है, इस कारण पर्युदास नञ् सदृश का बोधक है' यह प्रवाद है। पर्युदास नञ् में निषेधता अर्थ की व्यञ्जनावृत्ति से ज्ञात होता है ( शब्द से नहीं )। अन्य ( क्षत्रियादि ) में अन्य के धर्म ( ब्राह्मणत्व आदि ) का आरोप तो आहार्यज्ञानस्वरूप है। और बाध की निश्चयकाल में इच्छा से उत्पन्न ज्ञान ही आहार्य ज्ञान है, यह वृद्ध लोग कहते हैं। पर्युदास नञ् के सादृश्य आदि तो प्रयोग के धर्म हैं, अर्थात् अर्थ के अर्थ ( अर्थ गत व्यञ्जना वृत्ति से गम्य अर्थ ) हैं। जो हरि ने कहा है—"उसके ( उत्तर पदार्थ के ) सादृश्य, अभाव, उससे भिन्नता, उसकी अल्पता, अप्राशस्त्य ( निन्दितत्व ) और विरोध ये, छः नञ् के अर्थ ( आर्थिक अर्थ ) कहे गये हैं।" उत्तर पदार्थ का सादृश्य, गदहे के विषय में ( प्रयुक्त ) 'यह अनश्व है' इत्यादि में है [ यहाँ 'आरोपित ( कल्पित ) अश्वत्व से युक्त' यह शाब्द अर्थ है, 'अश्वसदृश' यह आर्थ अर्थ है ]। अभाव अर्थ तो प्रसज्यप्रतिषेध में कहा जायगा। उत्तर पदार्थ से भिन्नता 'अमनुष्य प्राणी को लाओ' इत्यादि में है ( यहाँ मनुष्यभिन्न यह आर्थिक अर्थ है )। उत्तर पदार्थ की अल्पता 'अनुदरा कन्या' यहाँ पर है, ( यहाँ 'अनुदरा' का अर्थ 'अल्पउदरवाली'

है ) अर्थात् उदर का निषेध करने से उदर की अल्पता प्रतीत होती है। अप्राशस्त्य ( निन्दितत्व ) अर्थ ब्राह्मण के विषय में प्रयुक्त 'यह अब्राह्मण है' इस प्रयोग में है निन्दित ब्राह्मण है ( यह अर्थ है )। विरोध अर्थ 'असुर' 'अधर्म' इन प्रयोगों में है (सुरों के विरुद्ध, धर्म के विरुद्ध यह भावार्थ है)। पर्युदास नञ् तो अपने निश्चित समीपस्थ पद से सामर्थ्य ( एकार्थीभाव शक्ति ) रहने के कारण समस्त ( समासयुक्त ) ही रहता है। कहीं तो 'अनुयाज नामक यज्ञ से भिन्न यज्ञों में दीक्षित 'येयजामहे' इस मन्त्र का उच्चारण करता है' इत्यादि में तथा घट अपट होता है, इस अर्थ के 'घटो न पट' इत्यादि वाक्य में समास के विकल्प होने के कारण समासभाव में भी ( पर्युदास नञ् रहता है )। यहाँ ('घट न पट' में ) अन्योऽन्याभाव (पट से घट का भेद) फलित होता है ( शाब्द अर्थ तो घट अपट होता है यही ज्ञान होने से नञ् का आरोपविषयता ही है ] ।

प्रसज्य प्रतिषेध नञ् तो समस्त और असमस्त भेद से दो प्रकार का होता है प्रसज्यप्रतिषेध नञ् की विशेष्य रूप से क्रिया में अन्वय होने के नियम के कारण सुबन्त के साथ सामर्थ्य ( अन्वय विशेष ) न रहने पर भी 'असूर्यललाटयो' इत्यादि ज्ञापन से समास सञ्ज्ञा होती है ( सामर्थ्य न रहने पर भी सूत्र में समास करके 'असूर्य' पद का निर्देश किया गया है । इसलिये यह निर्देश प्रसज्य प्रतिषेध नञ् के सामर्थ्याऽभाव में भी समास का ज्ञापक है ) कहा गया है— "जहाँ पर क्रिया के साथ नञ् है, वहाँ यह 'प्रसज्यप्रतिषेध' है' । यहाँ पर क्रिया पद गुण का भी उपलक्षण ( लक्षणा से बोधक ) है, यह बहुत से आचार्य कहते हैं। गुण का उपलक्षण स्वीकार करने के ही कारण 'नञ्' सूत्र पर भाष्य में—"यह क्रिया और गुण का पहले प्रसङ्ग करके पीछे निषेध करता है" यह कहा गया है ( इस भाष्य में 'प्रसज्य —क्रिया, गुणों का प्रसङ्ग कर—'प्रतिषेध' प्रतिषेध करता है, इस अर्थ की दृष्टि से ही यह 'प्रसज्य प्रतिषेध' कहा जाता है, यह सिद्ध होता है )। गुण के निषेध का उदाहरण—'इसको एक प्रिय नहीं है' यह है। ( यहाँ ) एक प्रिय के निषेध से 'बहुत प्रिय हैं' यह ज्ञान होता है। इसी प्रकार—'सन्देह नहीं' 'ज्ञान नहीं' इत्यादि गुण निषेध का उदाहरण है। क्योंकि एकत्व, सन्देह, और ज्ञान ये गुण हैं। क्रिया निषेध का

उदाहरण—'अनचि च' 'घर में घड़ा नहीं है' इत्यादि है (क्योंकि पहले में द्वित्व की सत्ता (क्रिया) का निषेध है और दूसरे में घड़े की सत्ता होता है)।

समस्त प्रसज्यप्रतिषेध का तो अत्यन्ताऽभाव ही अर्थ है। असमस्त नञ् (प्रसज्यप्रतिषेध और पर्युदास) का तो (क्रमशः) अत्यन्ताऽभाव, और अन्योऽन्याभाव अर्थ है। (यहाँ पर्युदास नञ् असमस्त का अन्योऽन्याभाव अर्थ फलितार्थ ही है, शब्द तो आरोपविषयता अर्थ ही है, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, अतएव स्वकीय पूर्व ग्रन्थ से विरोध नहीं है)।

तादात्म्य (अभेद) सम्बन्ध से अन्य सम्बन्ध का अभाव अत्यन्ताऽभाव है, तादात्म्य सम्बन्ध का अभाव अन्योऽन्याभाव है, यही भेद है। 'सूर्य को नहीं देखने वाली रानियाँ', 'घर में घड़ा नहीं है', घड़ा कपड़ा नहीं है' ये उदाहरण (उक्त दो अभावों के) हैं [ पूर्व उदाहरण में समस्त प्रसज्यप्रतिषेध नञ् है, इसलिए उसका अत्यन्ताऽभाव अर्थ है, क्योंकि यहाँ देखना क्रिया का अभाव 'तादात्म्य' सम्बन्ध से भिन्न 'समवाय' सम्बन्ध का अभाव है। द्वितीय उदाहरण में, असमस्त प्रसज्यप्रतिषेध नञ् है, यहाँ भी इसका अत्यन्ताऽभाव ही अर्थ है, और घटीय सत्ता का अभाव तादात्म्यभिन्न समवायसम्बन्ध से ही है। तृतीय उदाहरण में घट के तादात्म्य का अभाव पट में है, इसलिये यहाँ असमस्त पर्युदास नञ् का अन्योऽन्याभाव फलितार्थ है ]।

प्रागभाव (पूर्व में अभाव पीछे स्थिति), प्रध्वंसाऽभाव (पूर्व में स्थिति पीछे अभाव) तो नञ् के द्योत्य (अर्थ) नहीं है। उनमें अत्यन्ताऽभाव विशेष्य होकर तिङन्त के अर्थभूत क्रिया में ही (और गुण में भी) अन्वित होता है। क्योंकि नञर्थ अत्यन्ताऽभाव जिस में विशेष्य है ऐसे ज्ञान में तिङ् के नियम समीपस्थधातु (और गुणवाचक पद) से उत्पन्न ज्ञान का कारण होता है। इस प्रकार 'घड़ा नहीं है' इत्यादि में 'घड़े की सत्ता का अभाव' यह बोध होता है। क्रिया के प्रति नञर्थाऽत्यन्ताऽभाव विशेष्य ही रहता है। इसी कारण 'अहं नाऽस्मि' (मैं नहीं हूँ) 'त्वं नाऽसि' (तू नहीं है) इत्यादि में और 'घटौ न स्तः' (दो घड़े नहीं हैं) 'घटा न सन्ति' (घड़े नहीं हैं) इत्यादि में पुरुष और वचन की व्यवस्था सिद्ध होती है (क्योंकि युष्मद् अस्मद् के साथ एकार्थक होने से मध्यम

उत्तम पुरुष सञ्ज्ञक प्रत्यय होते हैं, और घट के साथ अभेदाऽन्वय होने से घट की सङ्ख्या के अनुसार द्विवचन बहुवचन प्रत्यय आते हैं ]। यदि नञर्थ अत्यन्ताभाव क्रिया का विशेषण होता तो 'मदभावोऽस्ति' ( मेरा अभाव है ) इत्यादि के समान युष्मद् अस्मद् को तिङ् के साथ एकार्थकता न रहने से पुरुष और वचन की ( इष्ट ) व्यवस्था नहीं हो सकती ( उक्त उदाहरणों में सभी जगह प्रथमपुरुष का एक वचन ही आता )।

'असन्देह' इत्यादि में तो आरोपितत्व अर्थवाले पर्युदास नञ् से ही समास है, अत्यन्ताभाव तो फलित ही होता है ( शब्दार्थ नहीं है, उत्तरपदार्थप्राधान्य रूपी भाष्य सिद्धान्त का भग नहीं है ) 'वायु में रूप नहीं है' यहाँ तो तात्पर्य की असिद्धि के कारण रूप शब्द की रूप के अत्यन्ताभाव अर्थ में लक्षणा है ( नञ् पद केवल तात्पर्यग्राहक है )। इसलिये 'वायु में रूप के अभाव की सत्ता' यह ज्ञान होता है ( वायु में रूपाभाव का ही ज्ञान तात्पर्यविषयीभूत ( इष्ट ) है )। वास्तव में तो समनियत ( समान स्थान में रहनेवाले, न्यून या अधिक स्थान में न रहनेवाले ) अभावों को एक मानने से रूपाऽभाव अर्थ फलितार्थ ही है ( रूप की सत्ता का अभाव और रूपाभाव दोनों समनियत होने से एक ही माने जाते हैं )। अथवा अरूप है, इस अर्थ का 'रूप नास्ति' यह प्रयोग है। नञर्थ अत्यन्ताऽभाव का क्रिया के प्रति विशेष्य रूप से ज्ञान होता है इत्यादि ग्रन्थ से 'अत्यन्ताऽभाव का क्रिया के प्रति विशेषण रूप से ज्ञान होता है' यह तार्किकों का कथन खण्डित हुआ।

प्रश्न—इस प्रकार 'सत्ता का अभाव' यह बोध स्वीकार करने में घट की सत्ता अर्थ पहले ज्ञात होकर नञ् के द्वारा निवृत्त नहीं किया जा सकता है, क्योंकि विद्यमान का निषेध सम्भव नहीं है, और अविद्यमान का तो अविद्यमान होने ही के कारण निवृत्ति सिद्ध रहने से निषेध व्यर्थ है। जैसा कहा गया है—"विद्यमान पदार्थों का निषेध नहीं है, और अविद्यमान पदार्थों में भी निषेध नहीं है। इस रीति से संसार में नञ् का अर्थ ही नष्ट हो जाता है।" यदि यह कहा जाय। उत्तर—तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि बुद्धिगत शब्द ( स्फोट ) ही वाचक है, और बुद्धिगत अर्थ ही वाच्य है, यह कहा जा चुका है। इसलिये बुद्धि में

विद्यमान भी पदार्थ की बाह्य (लोक में) सत्ता का नञ् के द्वारा निषेध होता है। क्योंकि 'बुद्धि' में विद्यमान भी घट बाहर (लोक में) नहीं है' यह अर्थ (घटो नाऽस्ति का) है ('घटो नाऽस्ति' यहाँ पर घट की सत्ता बुद्धिगत है, और उसका निषेध (अभाव) बहिर्गत होता है, यह तात्पर्य है)। 'घट' और 'अस्ति' पद से जो घट की सत्ता का ज्ञान उत्पन्न हुआ वह नञ् से हटाया जाता है। बुद्धिगत अर्थ मानने से क्या प्रयोजन है? (अर्थात् घटीय सत्ता का निषेध न होने पर भी घटीय सत्ता के ज्ञान का निषेध होने में कोई बाधा नहीं है तो बुद्धिगत अर्थ मानने की कोई आवश्यकता नहीं है) यह नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि ज्ञान का 'घटोऽस्ति' शब्द वाच्य न होने से नञ् के द्वारा उसका (घटीय सत्ता के ज्ञान का) निषेध नहीं किया जा सकता है। बौद्ध अर्थ को स्वीकार करने से नञर्थ सम्बन्धी पूर्वोक्त दोष का समाधान हो जाने के कारण तथा उक्त प्रकार से सत्ता बुद्धि का निषेध नहीं किये जा सकने से बौद्ध अर्थ को स्वीकार न करके नञर्थ ज्ञान के लिये कष्टकल्पना करनेवाले तार्किक परास्त हुए।

'घट पट नहीं है' यहाँ पर घट पद की घट के भेद के आश्रय (घटभिन्न) अर्थ में अप्रसिद्धा शक्तिरूपी लक्षणा है, नञ् पद तात्पर्यज्ञापक है। तात्पर्यज्ञापकत्व द्योतकत्व ही है यह कहा जा चुका है। ऐसे स्थल में प्रतियोगी वाचक पद में उक्त प्रकार के अर्थ में लक्षणा स्वीकार करने से ही अन्योऽन्याभाव के ज्ञान में प्रतियोगी और अनुयोगी पदों का एक विभक्त्यन्त होना कारण है, यह वृद्धों का वचन सगत होता है।

जो कि तार्किकों ने कहा है—'घट पद 'घट के' इस अर्थ में लाक्षणिक है, और नञ् पद तो 'भेदवाला' इस अर्थ में (लाक्षणिक है)। इस लिये 'घट के भेदवाला पट' यह ज्ञान होता है'। यह ठीक नहीं है, क्योंकि भेदवाले नञर्थ में 'भेद एक भाग होने के कारण उस (भेद) में घट शब्दार्थ का अन्वय ही नहीं होगा। क्योंकि "पदार्थ (पद से ज्ञात विशेष्यभूत अर्थ) पदार्थ के ही साथ अन्वित होता है, उसके एक भाग के साथ नहीं" यह न्याय है। दो (घट, नञ्) पदों में लक्षणा मानने में गौरव भी है। क्योंकि भाष्यकार ने भी लक्षणा और निपातों का वाचक होना स्वीकार नहीं किया है।

एव शब्द का अर्थ अवधारण और असमव है, क्योंकि 'एवेचाऽनियोगे' इस वार्तिक पर नियोग अवधारण ( निश्चय ) है, उसका अभाव ( अनियोग ) असमव है, यह कैयट का कथन है। इन दोनों अर्थों में एव शब्द द्योतक है। इसीलिये एव के बिना भी एवार्थ का ज्ञान होता है और सभी वाक्य (वाक्यार्थ) सनिश्चय हैं, यह वृद्धों का कथन सगत होता है। वह नमक ही खाता है, इत्यादि में 'आधिक्य', 'घट ही प्रसिद्ध है' इत्यादि में 'भी' अर्थ, और 'कहाँ खाओगे !' इत्यादि में 'असंभव' अर्थ में 'एव' शब्द है, ऐसा आलङ्कारिक आचार्य कहते हैं।

वह अवधारण तीन प्रकार का है। विशेष्यसगत 'एव' में अन्ययोग व्यवच्छेद रूपवाला ( विशेष्य से अन्य में विशेषण धर्म के सम्बन्ध का अभाव योग = सम्बन्ध, व्यवच्छेद=अभाव ) है। विशेषण के सहवर्ती 'एव' में अयोग-व्यवच्छेद रूपवाला ( सम्बन्धाऽभाव के अभाव रूपवाला ) तथा क्रिया के सहवर्ती 'एव' में अत्यन्ताऽयोगव्यवच्छेद (सम्बन्धके अत्यन्ताऽभावके अभाव)रूपवाला है।

विशेष्य के साथ—'पार्थ ही ( एव ) धनुर्धर है' यहाँ 'पार्थ से अन्य में न रहनेवाला जो धनुर्धरत्व धर्म, उस प्रकार के धर्मवाला पार्थ, है' यह ज्ञान होता है। यहाँ पार्थ से अन्य में धनुर्धरत्व के सम्बन्ध ( समवाय अर्थात् स्थिति ) का अभाव ( बोधित होता है )। विशेषण के साथ—'शङ्ख उजला ही ( एव ) है'। अयोग=सम्बन्धाऽभाव, उसका व्यवच्छेद= अभाव ( यह अर्थ है )। दो निषेधों से प्रस्तुत अर्थ की दृढता का बोध होने के कारण 'अवश्य रहनेवाले उजलापन गुणवाला शङ्ख है' यह ज्ञान होता है। यहाँ अन्ययोग व्यवच्छेद ( सम्बन्धाऽभावाऽभाव, आवश्यक सम्बन्ध ) ( बोधित होता है )। नील आदि धर्मों का ( शङ्ख ) नहीं है, यह फलित होता है। क्रिया के साथ—'नील कमल होता ही ( एव ) है'। ( विशेषण धर्म के ) अत्यन्त = नित्य, अयोग = सम्बन्धाऽभाव, उसका व्यवच्छेद = अभाव ( यह अर्थ है )। इस प्रकार 'किसी काल में नीलत्व गुण ( नील वर्ण ) वाला जो कमल उसकी सत्ता' यह ज्ञान होता है। 'किसी काल में अन्यप्रकार के वर्ण से युक्त' यह भी प्रतीत होता है। यहाँ ( विशेषण धर्म के ) अत्यन्त अयोग का अभाव है।

कहीं पर एव शब्द के बिना भी नियम ( अवधारण ) का ज्ञान होता है।

यह भाष्य में कहा गया है—'गाँव का मुर्गा भक्षण-योग्य नहीं है' यह कहने पर व्यंग्य होता है—'जंगल का (मुर्गा) भक्षण-योग्य है' (यहाँ पर 'एव' के बिना भी 'ग्राम्य एव कुक्कुटो न तु आरण्यक' यह अर्थ होता है)। क्योंकि 'सभी वाक्यार्थ सावधारण है, यह न्याय है। आलङ्कारिक (मम्मट भट्ट आदि) भी परिसंख्या नामक अलङ्कार के प्रकरण में 'अन्य प्रमाण से प्राप्त ही वस्तु का शब्द से पुन कथन, अन्य प्रयोजन के अभाव से अपने तुल्य अन्य वस्तु का अभाव व्यंग्य करता है' यह कहते हैं। 'भागवत' में भी—'लोक में मैथुन, मांस, मद्य का सेवन प्राणी का नित्य (आवश्यक) सेव्य है। इसमें कोई आज्ञा वाक्य नहीं है (आज्ञा की अपेक्षा नहीं है)। विवाह यज्ञ सुरग्रहवाक्यों के द्वारा उनमें पुन विधान किया गया है। (अन्य मैथुनादियों में) शीघ्र ही निवृत्ति इष्ट है'—यह कहा गया है। व्यवाय = मैथुन, आमिष = (मांस) मछली आदि, मद्य = मदिरा, इनकी सेवा प्राणिमात्र का स्वभाव से ही प्राप्त है, क्योंकि कोई भी प्राणी प्रकृति से प्रेरित काम भूख प्यास आदि को जीतकर नहीं रह सकता, अत इनके सेवनमें विधिशास्त्रों की आज्ञा (की आवश्यकता) नहीं है।

यहाँ यह प्रश्न होता है कि जब मैथुनादि प्राणिमात्र को नित्य प्राप्त हैं तो फिर 'ऋतुकाल में भार्या का गमन करे' 'हवन से बचे हुए मांस को खाये' 'सौत्रामणि (इन्द्रदेवताक) यज्ञ विशेष में मदिरा का ग्रहण करे' ये वाक्य व्यर्थ होते हैं! (यहाँ) भार्या = विवाहिता यह अर्थ है। इस पर कहते हैं—'व्यवस्थिति' इत्यादि। उन (मैथुन, मांस, मदिरा आदि) में (इन वाक्यों से) पुनर्विधान (नियम) यह व्यवस्थितिका अर्थ है। नियम का अन्य में निवृत्ति फल होने के कारण कहते हैं—शीघ्र ही निवृत्ति इष्ट है। यहाँ 'भार्या आदि से अन्य मैथुन आदि में' यह शेषांश है।

प्राणिमात्र को प्रकृति की प्रेरणा से ही मैथुन, मांसभक्षण, मदिरासेवन ये प्राप्त हैं, इनमें शास्त्रों की आज्ञा अपेक्षित नहीं है। किन्तु 'ऋतुकाल में भार्या का गमन करे' इत्यादि वाक्यों से मैथुन आदि का पुनर्विधान भार्या आदि से अन्य स्थान में मैथुन आदि का सेवन नहीं करना चाहिये, यह निषेध फलित करने के लिये हुआ है, यह स्पष्टार्थ है।

जैसा कि कुमारिलभट्ट ने कहा है—किसी प्रकार भी प्राप्ति न रहने पर 'विधि' होती है। पक्ष में प्राप्ति रहने पर 'नियम' तथा उसमें और उससे अन्य में भी प्राप्तिरहने पर 'परिसंख्या' कही जाती है। 'स्वर्ग का इच्छुक पुरुष अश्वमेध यज्ञ करे' यह विधि है ( क्योंकि यज्ञ करना पूर्व में किसी प्रमाणान्तर से प्राप्त नहीं है )। भूख का नाश यद्यपि खरहा आदि के मांसों से, और कुत्ता आदि के मांसों से भी होता है, तथापि खरहा आदि के मांसों से ही करना चाहिये, यह परिसंख्या—'पाँच पाँच नखवाले ( शशक, शल्लकी, गोधा, खड्गी, कूर्म ) खाने योग्य हैं' इस वाक्य से होती है ( यहाँ खरहा आदि पाँच में और तद्भिन्न कुत्ता आदि में भी भक्षण एक काल ही में स्वभाव से ही प्राप्त है, इसलिये यह पुनर्विधान परिसंख्या है, यह आशय है )। नखों से छीलना, काठ से कूटना, दोनों से पारापारी धान का भूसा हटाना ( पुरोडाश विधि के द्वारा प्राप्त ) है। उनमें 'काठ के आघात से भूसा हटाना पुण्य का जनक है' यह 'धानों को कूटें' इस वाक्य से नियम किया जाता है। ( नखविदलन और अवहनन दोनों में से किसी एक ही उपाय से एक व्यक्ति एक काल में भूसा हटा सकता है, इसलिये यहाँ पक्ष में अवहनन की प्राप्ति रहने से 'नियम' है। कथित और अन्य दोनों में एक साथ ही प्राप्ति रहने पर 'परिसंख्या' होती है, दोनों में किसी एक में एक काल में प्राप्ति रहने पर 'नियम' होता है, यह भेद है। परिसंख्या के उदाहरण वाक्य में शशकादि और श्वादि में एक ही काल में दोनों में प्राप्ति है, दोनों का भोजन एक काल में किया जा सकता है, इसलिये परिसंख्या है। )

यद्यपि परिसंख्या और नियम में अपने वाच्यार्थ की ( पांच पांच नखवालों को खाना चाहिये इस अर्थ की ) हानि, प्राप्त ( स्वभाव से प्राप्त कुत्ता आदि के भक्षण ) का बाध, और लक्ष्यार्थ ( पांच से अतिरिक्त पांचनखवालों को नहीं खाना चाहिये इस अर्थ ) की कल्पना, ये तीन दोष होते हैं।

( इसी प्रकार नियमवाक्य 'व्रीहीनवहन्ति' में भी वाच्यार्थ—'धानों का अवहनन करे' की हानि है, लक्ष्यार्थ—'नखों से विदलन न करे' की कल्पना, तथा प्राप्त—पुरोडाश विधि से यथेच्छ प्राप्त नखविदलन का बाध भी है, ये तीनों दोष हैं ) तथापि दूसरी गति न रहने के कारण नियम-परिसंख्या को

स्वीकार किया जाता है,यह वृद्ध लोग कहते हैं। (यदि परिसंख्या और नियम नहीं माने जायँ तो वाक्य व्यर्थ होते हैं, क्योंकि प्रमाणान्तर से ही वाक्य का कार्य प्राप्त है। इसलिये महादोष के भय से क्षुद्र दोष सहना हो पड़ता है, जब कि अन्य कोइ गति नहीं दीख पड़ती है।) 'पञ्च पञ्चनखा भक्ष्या' इसको नियम शब्द से भाष्य में व्यवहृत होने तथा अन्य में अभावरूप समानफल रहने के कारण 'व्याकरण में नियम पद से परिसंख्या भी ली जाती है (मीमांसक लोग पृथग् व्यवहार करते हैं)। यह संक्षेप ( से नियमादि का विवरण किया गया ) है। इति निपातार्थवाद।

यद्यपि तार्किकों ने लकारों ( लट् आदि ) का ही अर्थ बताया है तथापि 'उच्चारित ही शब्द अर्थ का बोधक है, अनुच्चारित नहीं' इस भाष्य से और लोक में वैसा ही अनुभव होने से लकारों के आदेश तिङों का अर्थ ( यहाँ ) बताया जा रहा है। 'वर्तमाने लट्' इत्यादि विधायक सूत्रों की तथा 'लः कर्मणि' इत्यादि शक्तिज्ञापक ( अर्थज्ञापक ) सूत्रों की आदेश ( तिङ ) के अर्थ को स्थानी ( लडादि ) में कल्पना करके प्रवृत्ति ( शाब्दबोधजनकता ) है। उनमें संख्याविशेष ( एकत्व आदि कोई संख्या ) कालविशेष ( वर्तमान आदि कोई काल ), कारकविशेष ( कर्ता और कर्म में से कोई एक कारक ) और भाव ( शुद्ध धात्वर्थ ) सकल लादेशों ( तिङों ) के अर्थ हैं। जैसे कि—लडादेश का वर्तमानकाल, शप् आदि के सामीप्य में कर्ताकारक, यक्‌चिण् के सामीप्य में भाव और कर्म, और दोनों ( शबादि और यगादि ) के सामीप्य में एकत्व आदि संख्या अर्थ है। जैसा कि कहते हैं—इन ( धात्वर्थभूत ) फल और व्यापारों में से फल में आश्रय ( तिङर्थ ) के अन्वय को तङ् ( आत्मनेपद ) यक् चिण आदि प्रकाशित करते हैं और व्यापार में आश्रय के अन्वय को शप् श्नम् आदि प्रकाशित करते हैं ( तङ् यक् आदि के सामीप्य में तिङर्थ फलाश्रय ( कर्म कारक ) होता है, तथा शप् आदि के सामीप्य में तिङर्थ व्यापाराश्रय ( कर्ताकारक ) होता है )। फल और व्यापार तो धातु के अर्थ हैं, यह कहा ही गया है। उनमें तिङ् के सामीप्य में तिङर्थ संख्या तिङर्थ कारक में विशेषण होती है, काल तो व्यापार ( धात्वर्थभूत ) में विशेषण होता है। जैसा कि कहते हैं—'धातु फल और व्यापार का वाचक कहा गया है, तिङ् तो आश्रय ( कर्ता

से विधि आदि चारों अर्थों की वाच्यता है, क्योंकि लाघव है ( अर्थात् वाच्यताऽवच्छेदकधर्म एक ही प्रवर्तनात्व है, जो विध्यादि चारों में है। यदि विधित्व निमन्त्रणत्व आदि पृथक् पृथक् धर्म वाच्यताऽवच्छेदक माने जायँ, तो अनेक वाच्यताऽवच्छेदक होने से गौरव होता है )। यही भर्तृहरि ने कहा है—'चारों में ही प्रवर्तनात्व अनुस्यूत ( अनुप्रविष्ट ) है, उसी ( प्रवर्तना ) अर्थ में लिङ् करना चाहिये, विधि आदि भेद की विवक्षा से क्या ?

प्रवर्तनात्व—प्रवृत्ति ( किसी काम में लगना ) के जनक ( इदं मदिष्टसाधनम्—'यह मेरे इष्ट का साधन है' इस ) ज्ञान की विशेष्यता का परिचायक होना है और यह ( प्रवर्तनात्व ) इष्टसाधनत्व का ही ( धर्म ) है, इस लिये इष्टसाधनत्व ही लिङ् का अर्थ है। कृतिसाध्यत्व ( यत्न से साध्य होना ) तो लिङर्थ नहीं है, क्योंकि उस का याग आदि में लोक ( सामग्री की परिपूर्णता आदि ) से ही लाभ होने के कारण ( वह ) अन्यलभ्य है ( इस लिये 'अनन्यलभ्यो हि शब्दार्थः' इस न्याय से कृतिसाध्यत्व लिङ् का शब्दार्थ नहीं है )। प्रबल अनिष्ट का अजनक होना भी लिङर्थ नहीं है, क्योंकि वह द्वेषाऽभाव से अन्यथा सिद्ध है, इस विषय का अन्य मञ्जूषा आदि ग्रन्थों में विस्तार पूर्वक वर्णन है। (इस ग्रन्थ का भावार्थ यह है—नैयायिक लोग 'इदं मदिष्टसाधनम्' 'इदं मत्कृतिसाध्यम्' 'इदं बलवदनिष्टाऽननुबन्धि च' इन तीन ज्ञानों को प्रवृत्ति जनक ज्ञान मानते हैं, इसलिये उनके मत में इष्टसाधनत्व, कृतिसाध्यत्व और बलवदनिष्टाऽननुबन्धित्व, तीनों में प्रवर्तनात्व रहने के कारण ये तीनों लिङर्थ हैं। किन्तु प्राचीन वैयाकरण आचार्यों के मतमें केवल इष्टसाधनत्व ही लिङर्थ है। कृतिसाध्यत्व में प्रवर्तनात्व रहने पर भी कृतिसाधनत्व लोक से ही लभ्य है, और बलवदनिष्टाननुबन्धित्व का ज्ञान प्रवृत्तिजनक ही नहीं है, क्योंकि द्वेषाऽभाव से ही गतार्थ है इत्यादि। नवीन वैयाकरण आचार्य तो इष्टसाधनत्व को भी लिङर्थ नहीं मानते हैं। संस्कृत व्याख्या में इसका विस्तृत विचार देखिये।)

लुङादेश का तो सामान्य भूतकाल अर्थ है। भूतकाल, जिस क्रिया का वर्तमानकाल में ध्वंस हो गया है, उस क्रिया का अधिकरणकाल होता है। लुङादेश का तो क्रिया की असिद्धि व्यंग्य होने पर और कार्यकारणभाव व्यंग्य

होने पर भूत और भविष्यत् काल अर्थ है। और तर्क तो गम्य रहता है। भूतकाल में—'लकड़ी यदि मिली होती तो भात पका होता।' ( यह उदाहरण है, अर्थात् लकडी नहीं मिली जिस कारण भात नहीं पका। यहाँ क्रिया—मिलना और पकना की असिद्धि व्यंग्य है, 'न मिलने के कारण नहीं पका' कार्यकारणभाव भी व्यंग्य होता है, और 'यदि लकड़ी मिलने का अभाव हो तो भात पकने का भी अभाव हो जाता है' यह तर्क भी व्यग्य होता है। ) भविष्यत् काल में—'सुवृष्टि यदि होगी तो सुकाल होगा' ( यह उदाहरण है, यहाँ भी पूर्ववत् क्रिया की असिद्धि, कार्यकारणभाव और तर्क सभी व्यग्य हैं )। यह संक्षेप में आदेशों का अर्थ विवरण किया गया है।

अब नैयायिकों के मत में संक्षेप से लकारों के अर्थ का निरूपण करते हैं। उसमें लट् से लृङ् तक दस लकार हैं। उनमें लकार के कर्ता, काल और संख्या ये तीन अर्थ हैं। उनमें 'कर्ता' ( लकारार्थ है ) यह वैयाकरण कहते हैं, क्योंकि 'ल कर्मणि च' इस सूत्र में 'च' से कर्ता का ज्ञान होता है। 'व्यापार' ( लकारार्थ है ) यह भाट्ट ( मीमांसक विशेष ) लोग कहते हैं और 'यत्न' ( लकारार्थ है ) यह नैयायिकों का मत है यही ठीक भी है। क्योंकि व्यापारत्व और कर्तृत्व की अपेक्षा लाघव के कारण यत्नत्व को ही शक्यता का अवच्छेदक ( परिचायक ) होना ( उचित ) है। और शक्तताऽवच्छेदक सकल लकारों में रहनेवाला 'लत्व' ही है। ( शक्य अर्थ का असाधारण धर्म अर्थात् जो धर्म शक्य ही में रहता है वह शक्यताऽवच्छेदक कहा जाता है जैसे घट शब्द का शक्यताऽवच्छेदक 'घटत्व' है, क्योंकि घटत्व घट ही में रहता है। शक्त ( शक्तियुक्त ) शब्द का असाधारण धर्म जो धर्म उसी शब्द में रहता है अर्थात् शब्द की आनुपूर्वी शक्तताऽवच्छेदक कहा जाता है जैसे घट शब्द का शक्तताऽवच्छेदक घटशब्दत्व अर्थात् घकार अकार टकार अकार यह रूप है ) 'भवति' इत्यादि में आदेश तिबादि से (स्थानी) लकार का ही स्मरण होने से सम्बन्ध का ज्ञान अर्थात् शाब्द बोध होता है। क्योंकि बहुत आदेशों में शक्ति मानने में गौरव है। ( स्थानी ) लकार का स्मरण न होने पर तो शक्ति के भ्रम से शाब्दबोध होता है ( अर्थात्

'तिप्' में शक्ति का भ्रमात्मक ज्ञान होने के कारण बोध हो जाता है, वास्तव में तो शक्ति लकार ही में है)। *'चैत्रो गन्ता' 'गतो ग्राम'* इत्यादि में 'चैत्र और जानेवाला' में तथा 'गाँव और जाया गया (भूतकालिक गमन का कर्म)' में अभेदान्वय के अनुरोध से क्रमश कर्ता और कर्म, कृत प्रत्ययों (तृच् क्त) के वाच्य हैं। ऐसा (स्थानी लकार में यत्नार्थ की शक्ति) मानने पर 'लः शतृशानचौ' इस सूत्र से शतृशानच की कर्ता में शक्ति कैसे है? (क्योंकि लट् में ही यत्न अर्थ की शक्ति नैयायिकों के मत में होनी चाहिये) यह प्रश्न नहीं किया जा सकता, क्योंकि स्थानी शक्ति से निर्वाह होने पर ही आदेश में शक्ति की कल्पना नहीं होती है। 'चैत्र पचन' (पाक कर्ता चैत्र) इत्यादि में अभेदाऽन्वय के अनुरोध से, स्थानी की शक्ति से निर्वाह न होने के कारण यहाँ आदेश में भी शक्ति (मानी जाती) है।

इतना तो भेद है—लत्व रूप से (लत्वाऽवच्छिन्न लकार की) यत्न अर्थ में शक्ति है। आत्मनेपदत्व रूप से (आत्मनेपदत्वाऽवच्छिन्न तङ् आदि की) फल अर्थ में शक्ति है। (यह अश चिन्तनीय है, क्योंकि नैयायिकों के मत में धातु की ही फल में शक्ति है)। क्योंकि 'मैत्रेण गम्यते ग्राम' इत्यादि में 'मैत्र में स्थित यत्न से उत्पन्न व्यापार से उत्पन्न संयोग का आश्रय गाँव' ऐसा अन्वय ज्ञान होता है। इसमें यत्न तृतीया का अर्थ है। जन्यत्व सम्बन्ध (आकांक्षा से बोध्य) है। मैत्र यत्न में विशेषण है, यत्न व्यापार में, व्यापार सयोग में, संयोग गाँव में (विशेषण है)। 'ग्रामं गच्छति मैत्रः' यहाँ तो 'गाँव में रहने वाले सयोग के जनक व्यापार के जनक यत्न वाला मैत्र' यह बोध होता है। फल (सयोग) द्वितीया का अर्थ है (यह भी चिन्तनीय है)। जनकत्व सम्बन्ध (आकांक्षाभास्य) है। यहाँ गाँव सयोग में विशेषण है, संयोग व्यापार में, व्यापार यत्न में, यत्न मैत्र में। इस प्रकार विशेष्यविशेषणभाव का भेद होने से ही कर्मवाच्य कर्तृवाच्य स्थल के बोधों में भेद है। उतने पदार्थ तो दोनों ही जगह ग्राह्य हैं। (कर्मस्थल में कर्म प्रधान विशेष्य है, कर्तृस्थल में कर्ता प्रधान विशेष्य है, इतना

ही भेद है, यह तात्पर्य है )। 'मैत्रेण ज्ञायते, इष्यते, क्रियते घट' ( मैत्र से घट जाना जाता है, चाहा जाता है, किया जाता है ) इत्यादि में ता वृत्ति तृतीया का अर्थ है और विषयता लट् का अर्थ है ( क्योंकि ज्ञानेच्छाकृत्यर्थक धातु के योग में कर्मप्रत्ययार्थ विषयता है । 'मैत्र में रहने वाले ज्ञान का विषय ( कर्म ) घट' ऐसा बोध होता है । 'घट जानाति मैत्र' ( मैत्र घट को जानता है ) इत्यादि में तो विषयता द्वितीया का और आश्रयत्व लकार का अर्थ है 'घट ( विषय ) के ज्ञान का आश्रय मैत्र' यह बोध होता है । ( यहाँ नैयायिकों का अर्धजरतीय द्रष्टव्य है )।

लडादि का भूत, वर्तमान और भविष्यत् काल यथायोग्य अर्थ है । 'भवति' इत्यादि में लट् का वर्तमान काल, लङ्, लुङ् और लिट् का 'अभवत्' 'अभूत्' 'बभूव' इत्यादि में भूतकाल, लुट् लृट् का 'भविता' 'भविष्यति' इत्यादि में भविष्य काल अर्थ है । लिङ्, लोट्, लेट का 'भवेत्' 'भवतु' 'आग्नेयोऽष्टाकपालो भवति' ) इत्यादि में विधि ( उक्त रूप प्रवर्तना ) अर्थ है । और केवल ( कारक रहित ) संख्या भी ( लकारों का ) अर्थ है । लेट् का वेद ही में प्रयोग होता है । वहाँ दीर्घ भी विकल्प से होता है, क्योंकि 'भवाति' यह प्रयोग देखा जाता है । वहाँ व्यापार आदि के बाधक ( यह चिन्तनीय है ) लट् से वर्तमानकाल व्यापारादि ही में बोधित होता है । क्योंकि 'पचति' इत्यादि से 'पाक के जनक वर्तमान व्यापारशाला' यह बोध होता है, इसी तरह अन्य स्थलों में भी ( जानना चाहिये )।

व्यापार के बोधक लकार का अर्थभूत वर्तमान काल विशेषण है जिसमें, ऐसे बोध में लकार से उत्पन्न व्यापार के ज्ञान को कारण मानने से दोष (अतिव्याप्ति) नहीं है। अर्थात् वर्तमानत्व की धात्वर्थ पक्ष में अन्वयापत्ति नहीं है ।

ज्ञा आदि धातुओं के नियतसमीपस्थ, व्यापार के अबोधक लकारार्थभूत, वर्तमान काल जिसमें विशेषण है ऐसे बोध में तो धातु से उत्पन्न व्यापार का बोध कारण होता है । कार्यताऽवच्छेदक और कारणताऽवच्छेदक सम्बन्ध, समीप होने के कारण, विषयता ( विशेष्यता ) ही है, इस लिये दोष ( अतिव्याप्ति ) नहीं है। ( कार्य की अधिकरणता का नियामक ( अर्थात् जिस सम्बन्ध से

कार्य अपनी उत्पत्ति के स्थान में रहता है वह ) सम्बन्ध कार्यताऽवच्छेदक कहा जाता है। इसी प्रकार जिस सम्बन्ध से कारण कार्य के साथ रहता है वह सम्बन्ध कारणताऽवच्छेदक कहा जाता है। प्रकृत में 'वर्तमानत्व' प्रकारक बोध कार्य है, वह ( विशेष्यताख्य ) विषयता सम्बन्ध से अपनी उत्पत्ति के स्थान व्यापार रूप विषय में रहता है, इसी प्रकार धातुजन्य बोध कारण है, वह ( विशेष्यताख्य ) विषयतासम्बन्ध से कार्य के साथ व्यापार में रहता है, इस लिये विषयता ( विशेष्यता ) सम्बन्ध ही यह कार्यताऽवच्छेदक और कारणताऽवच्छेदक है। विषयता तीन प्रकार की है—प्रकारता, विशेष्यता और संसर्गता। प्रकृत में विशेष्यतारूप विषयता गृहीत है। अनवच्छेदक सम्बन्ध का प्रवेश न करने से अनिष्ट स्थान में ( घट ) आदि में भी तादृश बोधापत्ति है, क्योंकि कालिक सम्बन्ध से कारण वहाँ भी है। यह सार है )। क्योंकि 'जानाति' 'इच्छति' 'यतते' इत्यादि में वर्तमान ज्ञान के आश्रयत्व आदि का बोध हो अनुभव सिद्ध है।

वहाँ लट् से शक्ति के द्वारा वर्तमानत्व और लक्षणा के द्वारा आश्रयत्व बोधित होता है, यह भेद है। लट् से अपने उच्चारण के अधिकरणकाल में उत्पन्न व्यापार रूप ही वर्तमान बोधित होता है, वतमान के सामीप्य में विहित लट्से तो स्वानधिकरण समीपवर्ती वैसा व्यापाररूप काल। वहाँ भी शक्ति अथवा लक्षणा है यह दूसरी बात है ( दोनों में किसी एक के होने में नैयायिकों का कोई आग्रह नहीं है यह आशय है)। प्रश्न—एक पद से बोधित यत्न और वर्तमानत्व में कैसे परस्पर अन्वय होता है ! ( लट् से उपस्थितवर्तमानत्व वर्तमानव्यापारस्वरूप है इस लिये वर्तमानव्यापारानुकूलयत्नवान् इस बोध में वर्तमानत्व और यत्न का परस्पर अन्वय अभीष्ट है, यह नहीं होना चाहिये यह आशय है )। क्योंकि किसी पद से उत्पन्न शाब्दबोध के प्रति अन्य पद से उत्पन्न ज्ञान कारण होता है। कार्यताऽवच्छेदक सम्बन्ध प्रकारता ( विशेषणता ) है, और कारणताऽवच्छेदक सम्बन्ध विशेष्यता है। ऐसा कार्य कारण-भाव न मानने से हरि पद के दो अर्थों में और 'दण्डेन' इत्यादि में करणत्व और एकत्व में परस्पर अन्वय होना चाहिये ! ऐसा मत कहिये—क्योंकि उक्त कार्यकारणभाव में लकार, एव आदि उन-उन पदों से भिन्नत्व का प्रवेश है। नहीं तो, एव के अर्थ अन्ययोग और व्यवच्छेद में कैसे

परस्पर अन्वय हो सकता है ? (यह परिष्कृत कार्य कारण भाव है 'एव' लट आदि अभीष्ट शब्दों से भिन्न किसी पद के अर्थ में स्थित विशेष्यता से निरूपित दूसरे पद के अर्थ में स्थित प्रकारता सम्बन्ध से शाब्द बोध के प्रति दूसरे पद से उत्पन्न ज्ञान विशेष्यता सम्बन्ध से कारण होता है)। 'घटो नश्यति' इत्यादि में वर्तमानोत्पत्तिकत्व (वर्तमान उत्पत्ति है जिसकी वैसा होना) और प्रतियोगित्व (नाश का विशेषणत्व) लट् का अर्थ है (आद्य अंश में शक्ति और अन्त्य अंश में लक्षणा है)। पहला अर्थ नाश में विशेषण है, दूसरा घट में विशेषण है। क्योंकि 'वर्तमान उत्पत्तिवाले नाश का प्रतियोगी (जिसका नाश हो वह) घट' यह बोध अनुभव सिद्ध है। यहाँ पर एक ही काल में दो वृत्तियों (शक्ति, लक्षणा) का बाधक होना सबको इष्ट है, क्योंकि वर्तमानोत्पत्तिकत्व और प्रतियोगित्व दोनों अर्थों का एक ही काल में बोध होता है। केवल वर्तमानोत्पत्तिकत्व ही अर्थ रहे (धात्वर्थनाश का प्रतियोगित्व सम्बन्ध से आकाङ्क्षया प्रातिपदिकार्थ में अन्वय हो जायेगा) यह नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि धात्वर्थनाश का प्रातिपदिकार्थ घट में सीधे अन्वय असम्भव है, (क्योंकि 'नामार्थधात्वर्थयोर्भेदेन साक्षादन्वयोऽव्युत्पन्न' ऐसा न्याय है)। केवल प्रतियोगित्व ही अर्थ रहे यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि बहुत पहिले नष्ट हो गये घट में भी (भूत काल में भी) 'नश्यति' यह प्रयोग होने लगेगा। इस दोष के प्रदर्शन से 'यहाँ वर्तमानत्व ही केवल अर्थ है उत्पत्ति नहीं' यह कथन खण्डित हुआ (क्योंकि ऐसा मानने पर चिरनष्ट में भी नाश के सर्वदा वर्तमान रहने के कारण 'नश्यति' प्रयोग की आपत्ति है, उत्पत्ति का प्रवेश कर देने से चिरोत्पन्न नाश दशा में यह दोष नहीं है यह तात्पर्य है)।

कुछ आचार्य कहते हैं कि यहाँ पर प्रतियोगित्व अर्थ की वृत्ति (लक्षणा) का अवच्छेदक लत्व ही है (अर्थात् ल' में लक्षणा है), और वर्तमानोत्पत्तिकत्व की शक्ति का अवच्छेदक तो लट्त्व है (लट् में शक्ति है)। एक धर्म से अवच्छिन्न (परिचायित) दो वृत्तियाँ ही एक काल में बोधक नहीं होती हैं। भिन्न भिन्न धर्म से अवच्छिन्न वृत्तियों का साथ-साथ बोधकत्व न मानने पर 'दण्डेन' इत्यादि में करणत्व और एकत्व का एक-साथ बोध नहीं हो सकता।

( क्योंकि तृतीया में करणत्व और एकत्व अर्थ की पृथक् पृथक् दो वृत्तियाँ हैं। )

दूसरे प्रामाणिक आचार्य कहते हैं–'नश्यति' इत्यादि में लट से नाश की सामग्री का ही बोध होता है। इसलिये चिर नष्ट में 'नश्यति' इस प्रयोग की आपत्ति नहीं है ( क्योंकि वहाँ नाश की सामग्री नहीं है )। इसीलिये विनश्यत्ता ( विनष्ट होना ) विनाश की सामग्री का निकट होना ही है, ।

तिङन्त से क्रियाविशेष्यक ( क्रिया है विशेष्य जिसमें ऐसा ) बोध होता है, ऐसा वैयाकरण और मीमांसक कहते हैं। वैयाकरणों के मत में धातु का अर्थ क्रिया है, 'चैत्र तण्डुल पचति' इत्यादि से 'चैत्र ( कर्तृ ) का तण्डुल ( कर्म ) को पकाना' यह ज्ञात होता है। मीमांसकों के मत में भावनारूप क्रिया प्रत्यय ( लडादि ) का अर्थ है। 'चैत्र के पाक (करण) से तण्डुल ( कर्म ) की भावना ( क्रिया )' यह ज्ञान होता है।

प्रथमान्त का अर्थ ही विशेष्य है जिसका, ऐसा ही ज्ञान होता है। भात ( कर्म ) के पकाने के अनुकूल यत्नवाला चैत्र, यह ज्ञान होता है, ऐसा नैयायिक कहते हैं। द्वितीया आदि के अर्थ कर्मत्व करणत्व आदि का सबके मत में क्रिया ही में अन्वय होता है।

लङ् का तो शक्य अर्थ अनद्यतन भूतकाल है और लुङ् का तो भूत सामान्य अर्थ है। भूत, वर्तमानध्वंस की प्रतियोगी क्रिया की उत्पत्ति का आश्रय है। वर्तमानध्वंस का प्रतियोगित्व ही भूतकाल नहीं है। क्योंकि बहुत काल पहले उत्पन्न में भी 'पूर्वेद्युरभवत्' ( कल उत्पन्न हुआ ) यह ज्ञान होने लगता है। (लक्षण में उत्पत्ति पद न देने से चिरोत्पन्न में भी 'कल उत्पन्न हुआ' इस प्रयोग की आपत्ति है। नष्ट हुई उत्पत्ति का काल भूतकाल है यह मानने से चिरोत्पन्न क्रिया की उत्पत्ति का काल गत पूर्व दिवस ( काल ) नहीं है इस लिये भूतकाल नहीं है, अतः तादृश प्रयोग की आपत्ति नहीं है यह सार है )। नष्टः ( नष्ट हुआ ) इत्यादि में नाश में वर्तमानध्वंसप्रतियोगित्व का अन्वय असंभव भी है। उत्पत्ति का तो देश काल आदि में अन्वय होने से दोष नहीं है। ( नाश वर्तमान ध्वंस प्रतियोगी नहीं है ( नष्ट इत्यादि में ) किन्तु वर्तमानध्वंसप्रति

योगिनी ( नष्ट हुई ) क्रिया के उत्पत्तिकाल में रहनेवाला है। 'अभवत्' इत्यादि में धातु से उत्पत्ति का ज्ञान होता है, और 'नष्ट' इत्यादि में वर्तमा नध्वंसप्रतियोगि क्रियोत्पत्तिकत्व का ज्ञान प्रत्यय से होता है यह भेद है। लिट का तो भूतकाल के समान परोक्षत्व भी अर्थ है, क्योंकि 'अहं चकार' ( परोक्ष मैंने किया ) इत्यादि प्रयोग नहीं देखे जाते हैं। प्रश्न—( इसप्रकार ) 'णलुत्तमो वा' इस ज्ञापक से उत्तम पुरुष वहाँ होना चाहिये। यह नहीं कहा जा सकता, क्योंकि 'सुप्तोऽहं किल विललाप' ( सोया हुआ शायद मैं रोने लगा 'मत्तोऽहं किल विचचार' ( मतवाले मैंने शायद भ्रमण किया ) इत्यादि में चित्त के विक्षेप ( बेहोसी, असावधानी ) आदि से परोक्षत्व सिद्ध कर वहाँ सूत्र का चरितार्थ होना सम्भव है। वहाँ परोक्षत्व का परोक्षत्व की तुल्यता में तात्पर्य है ( अर्थात् परोक्षत्व के सादृश्य से उक्त उदाहरणों में लिट् आता है। यह भाव है )। 'चक्रे सुबन्धु' ( सुबन्धु ने रचना की ) यह लिट् का प्रयोग नहीं है, किन्तु तिङन्त प्रतिरूपक ( सदृश ) निपात है। ( अन्यथा ग्रन्थरचना में चित्तविक्षेप असम्भव होने से किसी प्रकार भी परोक्षत्व के सिद्ध न होने से लिट् असाधु हो जाता। )

लुट और लृट का तो भविष्यत काल अर्थ है। भविष्यत—वर्तमान प्राग भाव की प्रतियोगीभूत उत्पत्ति का आश्रय होता है ( भविष्यद्गत ) उत्पत्ति में देशविशेष और कालविशेष का अधिकरण रूप से अन्वय होता है। 'गृहे घटो भविता' 'अद्य घटो भविष्यति' इत्यादि में ( भू ) धातु से उत्पत्ति का बोध होता है, और वर्तमान प्रागभाव प्रतियोगित्व और आश्रयत्व प्रत्यय ( लुट्, लृट ) का अर्थ है। क्योंकि गृह में जो वर्तमान प्रागभाव की प्रतियोगिनी उत्पत्ति, उसका आश्रय घट, आज दिन में जो वर्तमान प्रागभाव की प्रतियोगी उत्पत्ति, उसका आश्रय घट, 'ऐसा शाब्दबोध होता है।

यदि भविष्यत् के लक्षण में उत्पत्त्याश्रय पद न रखा जाय तो केवल वर्तमान प्रागभावप्रतियोगित्व के लृट आदि का अर्थ होने पर कल ( आगामी दिवस में ) गृह में उत्पन्न होकर परसों आगन में आने वाले मैत्र में 'परश्व प्राङ्गणे मैत्रो भविष्यति' इस प्रयोग की आपत्ति हो जाती है। [ क्योंकि परश्व प्राङ्गणे मैत्रो

भविष्यति' से ( अधिकरण कारक का साक्षात् प्रथमान्तार्थ में अन्वय होकर ) "परसों दिन में रहनेवाला ( परसों दिन रूप अधिकरण का आधेय ), आगन में रहनेवाला, ( आगन रूप अधिकरण का आधेय ), वर्तमान प्रागभाव के प्रतियोगी ( भू धात्वर्थ उत्पत्ति रूप ) व्यापार का आश्रय मैत्र" यह ज्ञान होता है। कल उत्पन्न होकर परसों आगन में जानेवाले मैत्र में यह प्रयोग अच्छी तरह लागू होता है, क्योंकि मैत्र परसों आंगन में रहनेवाला भी है, वर्तमान प्रागभाव की प्रतियोगी उत्पत्ति का आश्रय भी है। भविष्यत् के लक्षण में उत्पत्ति पद दे देने पर तो उत्पत्ति ही में देश काल रूप अधिकरण का अन्वय स्वीकार करने से उक्त प्रयोग से—परसों दिन में ( दिन रूप अधिकरण की आधेय ) तथा आंगन में ( आगन रूप अधिकरण का आधेय ) जो वर्तमान प्रागभाव प्रतियोगी उत्पत्ति उसका आश्रय मैत्र यह बोध होने से कल उत्पन्न होने वाले चैत्र में उक्त प्रयोग की आपत्ति नहीं है।]

कोइ कहते हैं कि—( अधिकरणीभूत ) देशविशेष और कालविशेष प्रागभाव और प्रतियोगी में अन्वित होता है। 'परश्व प्राङ्गणे मैत्रो भविष्यति' इससे—'परसों आंगन में रहनेवाला जो वर्तमान प्रागभाव उसकी प्रतियोगी उत्पत्ति का आश्रय परसों आंगन में रहनेवाला मैत्र, यह ज्ञान होता है [ पूर्व कथनानुसार देशविशेष कालविशेष का प्रतियोगी में अन्वय होने से परसों आंगन में रहनेवाला जो वर्तमान प्रागभाव, उसकी प्रतियोगी, परसों आंगन में रहनेवाली उत्पत्ति का आश्रय मैत्र' यही बोध होना चाहिये, तथापि देशविशेष और कालविशेष में उत्पत्त्याश्रय के रहने से ही उत्पत्ति रह सकती है इस लिये फलितार्थ प्रदर्शन समझना चाहिये ] अत ( अधिकरण का प्रतियोगी में अन्वय करने से ) उक्त दोष नहीं है। इससे ( अधिकरण का प्रतियोगी में अन्वय होने से ) कल ( आगामी दिवस में ) होने वाले घट में अद्य भविष्यति ( आज होगा ) इस प्रयोग का प्रसंग खण्डित हुआ। [ यहाँ अधिकरण का प्रागभाव में अन्वय करना फलितार्थकथन है 'परश्वःवृत्ति वर्तमानप्रागभाव' यह नहीं कहा जा सकता क्योंकि 'परश्वः' तो वर्तमान नहीं है, फिर उसमें वर्तमान प्रागभाव कैसे हो सकता है, तथा अधिकरण का प्रागभाव में अन्वय भी निरस्त है, ये दोष

रहने के कारण इस समाधान में अरुचि है, यह 'आहुः' पद से सूचित करते हैं। ]

'नङ्क्ष्यति' इत्यादि में ( अदर्शनार्थ धातु से विहित लुट् लृट् के प्रयोग में ) वर्तमानप्रागभावप्रतियोग्युत्पत्तिकत्व और प्रतियोगित्व प्रत्यय का अर्थ है। 'श्वो घटो नङ्क्ष्यति' ( कल घड़ा नष्ट होगा ) इत्यादि में "कल रहनेवाली वर्तमान प्रागभाव की प्रतियोगिनी जो उत्पत्ति, उसके आश्रय नाश का प्रतियोगी घट" यह अन्वयबोध होता है। जो कि यहाँ ( नङ्क्ष्यति इत्यादि में ) वर्तमान प्रागभाव प्रतियोगित्व ही प्रत्यय का अर्थ है यह कहते हैं, वह ठीक नहीं। क्योंकि कल ( अगले दिन ) नष्ट होनेवाले घट में 'अद्य नङ्क्ष्यति' यह प्रयोग होने लगता है। [ 'अद्य नङ्क्ष्यति' से उत्पत्ति पद प्रत्ययार्थ में न देने से इस दिन में रहनेवाला, वर्तमान प्रागभाव के प्रतियोगी नाश का आश्रय घट' यह बोध होने से उक्तस्थल में इस प्रयोग की आपत्ति अच्छी तरह हो जाती है। उत्पत्तिसहित प्रत्ययार्थ होने पर तो देश काल का उत्पत्ति में अन्वय होने से 'कल उत्पन्न होने वाले' में यह दोष नहीं आ सकता है। यदि अधिकरण का धात्वर्थ व्यापार 'नाश' में सीधे अन्वय किया जाय तो उक्त दोष नहीं है, यह समझना चाहिये ]।

'पक्ष्यति' इत्यादि में प्रथम पाक व्यक्ति का ही प्रागभाव भविष्यत्व के गर्भ में प्रविष्ट है, 'पक्वान्' ( पका चुका ) इत्यादि में अन्तिम पाक व्यक्ति ( अध श्रयण ) का ध्वंस ही 'भूतत्व' के गर्भ में भासित होता है। क्योंकि पचादि धातुओं के नियत समीपस्थ लडादि वैसे बोध में कारण हैं। इसलिये ( अधिश्रयण से लेकर अध श्रयण पर्यन्त कार्यसमूह रूप ) पाक के मध्य में किसी पाक व्यक्ति ( अध श्रयण ) के अनुत्पन्न रहने पर भी, किसी पाक व्यक्ति फूत्कारादि के भूत होने पर भी 'पक्ष्यति पक्वान्' ये प्रयोग नहीं होते हैं। [ यदि भविष्यत्व में प्रथमातिरिक्त पाकव्यक्ति का भी प्रागभाव लिया जाय तो फूत्कारादि के हो जाने पर अध श्रयण के न होने से अध श्रयण का प्रागभाव लेकर 'पक्ष्यति' यह प्रयोग होने लगेगा, और इष्ट है 'पचति' यह प्रयोग। इसी प्रकार अन्तिमातिरिक्तपाकव्यक्ति का भी भूतत्व में ध्वंस लिया जाता तो फूत्कारादि के ध्वंस होने से अध श्रयण को ध्वंस न होने पर भी 'पक्वान्' प्रयोग होने लगेगा। पचति यह प्रयोग यहाँ भी इष्ट है। ]

( दरवाजे को ) कहने पर 'पिधेहि' ( बन्द करो ) यह भासित होता है।

[ यहाँ यह जानना चाहिये—कार्य का अर्थ है ( कृतिसाध्यरूप ) उत्पाद्य। घटादि द्रव्य भी उत्पाद्य है, पाकादि क्रिया भी उत्पाद्य है, रूपरसादिगुण भी उपाद्य हैं, अनित्य सभी पदार्थ उत्पाद्य हैं, इसलिये सभी अनित्य पदार्थ कार्य हैं। 'स्वर्गकामो यजेत' में 'यजेत' का अर्थ याग सम्बन्धी कार्य है—यज् धातु का अर्थ याग, लिङ् का अर्थ कार्य है, सम्बन्ध आकांक्षा से भासित होता है। प्रथम ज्ञान में लिङर्थ कार्य अपूर्व है, अपूर्व का अर्थ पुण्यविशेष है, पुण्य गुण होने के कारण कार्य है। इसलिये कार्य का अर्थ अपूर्व अच्छी तरह हो सकता है। द्वितीय ज्ञान में भी कार्य अपूर्व ही है, तृतीय में काय क्रिया ( प्रकृत में पूजन ) है। मीमांसकविशेष लोग अपने अनुभव के अनुसार पांच प्रकार के उक्त बोधों की कल्पना करते हैं। ]

विधि—प्रवर्तक ज्ञान ( प्रवृत्ति प्रयोजक ज्ञान ) का विषय है यह नैयायिक कहते हैं। कृतिसाध्यत्व ( यत्न से साध्य होना ), इष्टसाधनत्व ( इष्ट का साधक होना ), बलवदनिष्टाननुबन्धित्व ( प्रबल दुःखों का जनक न होना ) इन तीनों का ज्ञान प्रवर्तक ( प्रवृत्त कराने वाला ) है। इसलिये इन तीनों अर्थों में 'लिङ्' की तीन शक्तियाँ हैं। सुमेरु पहाड़ का शिखर लाने में, व्यर्थ जलताडन आदि करने में, मदिरा तथा विष से मिले अन्न का भोजन करने में प्रवृत्ति रोकने के लिये क्रमशः तीनों का ही ज्ञान प्रवर्तक ( माना जाता ) है।

जो कि तीनों के समुदाय में एक ही शक्ति है, यह कहते हैं, यह ठीक नहीं है, क्योंकि तीनों में कौन विशेष्य हो कौन विशेषण, इसके निश्चय में प्रमाण न रहने के कारण तीनों में पृथक् ही शक्ति है, ( अर्थात् तीन शक्तियाँ हैं )। इस प्रकार 'स्वर्गकामो यजेत' इत्यादि में 'स्वर्ग के इच्छुक का याग—यत्नसाध्य, इष्ट का साधक और प्रबल दुःखों का अनुत्पादक है' यह ज्ञान होता है। ऐसा कुछ आचार्य कहते हैं।

वास्तव में तो, नामार्थ और धात्वर्थ का भेदसम्बन्ध से साक्षात् अन्वय सिद्धान्तविरुद्ध होने के कारण 'यत्नसाध्य, इष्टसाधक प्रबल दुःखानुत्पादक याग

के अनुकूल यत्नवाला 'स्वर्गेच्छुक' यही बोध होता है (स्वर्गेच्छुक का याग यह अन्वय नहीं हो सकता है)।

कृतिसाध्यत्व—प्रवृत्ति से साध्य होना, है। इसलिये समुद्र तैरना आदि में प्रवृत्ति नहीं होती है (क्योंकि साध्य नहीं है)। और इष्टसाधनत्व—इष्ट में स्थित साध्यता का निरूपक होना (अर्थात् इष्ट का साधक होना) है। इसलिये संतुष्ट मनुष्य की भोजन में प्रवृत्ति नहीं होती है। बलवदनिष्टाननुबन्धित्व तो—अपने से उत्पाद्य इष्ट की उत्पत्ति में आवश्यक दु:ख से अधिक दु:ख का जनक न होना, है। 'दु:ख के बिना सुख नहीं प्राप्त होता है' इस न्याय से आवश्यक कुछ दु:ख इष्ट की उत्पत्ति में अवश्य होता है, उसके अतिरिक्त दु:ख से रहित होना ही बलवदनिष्टाननुबन्धित्व (प्रबलदु:खाजनकत्व) है।

'ब्राह्मणो न हन्तव्य' (ब्राह्मण को नहीं मारना चाहिये) इत्यादि में 'न' का कृतिसाध्यता और इष्टसाधनता के निषेध में तात्पर्य न रहने से, उससे (नञ् से) प्रबलदु:खाजनकत्व का निषेध होने से ब्राह्मण का वध प्रबल दु:ख (नरकादि) का जनक है, यह अर्थ सिद्ध होता है। केवल प्रबलदु:खाजनकत्व का निषेध होने से तीनों के समुदाय में लिङ् की एक शक्ति की कल्पना खण्डित हुई।

यद्यपि 'प्रत्यय प्रकृत्यर्थ से अन्वित स्वार्थ का बोधक होता है' इस नियम से नञर्थ में (प्रत्ययार्थ) प्रबलदु:खाजनकत्व का अन्वय असम्भव है, तथापि अन्य प्रकार से सिद्धि न होने के कारण इस (नञ्सहचरितलिङ्) से अतिरिक्त स्थल ही में यह नियम है, इसीलिये 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इत्यादि में षोडशिग्रहण का अभाव इष्टसाधन है, यह ज्ञान होता है यह दीधितिकार कहते हैं। 'न हन्तव्य' इत्यादि में 'हनन के अभाव का सम्बन्धी कार्य, यह' बोध होता है, यह गुरु लोग (मीमांसक विशेष) कहते हैं। प्रश्न—'पचति' इत्यादि में लडादि (प्रत्यय) के अर्थ वर्तमानकाल आदि का (लडाद्यर्थ) यत्न ही में अन्वय होने से यह नियम नहीं है? ऐसा मत कहिये, क्योंकि 'जिस (शब्द) में प्रत्ययत्व है, उस (शब्द) में प्रकृत्यर्थ से अन्वित स्वार्थ की बोधकता है' यह नियम है, और जो प्रत्ययार्थ (प्रत्यय से जन्य शाब्दबोध का विशेष्य) है, वह प्रकृत्यर्थ के प्रति विशेष्य होकर भासित होता है' यह नियम है [ 'पचति' में

भी इन नियमों का भङ्ग नहीं है, लट् में प्रत्ययत्व है तो प्रकृत्यर्थ से अन्वित स्वार्थ की बोधकता भी है ( प्रकृत्यर्थ से अन्वित ही स्वार्थ हो यह नियम न होने से वर्तमानत्व का यत्न में अन्वय होने पर भी नियम का भङ्ग नहीं है ) और प्रत्यय का विशेष्यभूत अर्थ वर्तमानकालिक यत्न प्रकृत्यर्थ पाक का विशेष्य भी है । ]

'लेट्' का तो यत् शब्द का सामीप्य न रहने पर ही विधि अर्थ है, क्योंकि 'समिधो यजति' ( लकड़ी का पूजन करे ) इत्यादि में विधि का बोध होता है और 'देवांश्च याभिर्यजते ददाति च' 'एवं विद्वानमावास्यां यजते' ( देवताओं को जिन से पूजते हैं और देते हैं, जो विद्वान् इस प्रकार अमावस्या को पूजता है' ) इत्यादि में विधि का बोध नहीं होता है ।

'लृङ्' का तो भूतत्व और क्रिया की अनिष्पत्ति अर्थ है । अतिपत्ति असिद्धि, आपादना रूप है और वह लृङ् का शक्य अर्थ है । वह आपादना तर्क है । तर्कत्व—मानसत्वव्याप्य जातिविशेष (मन के विचारविशेष का धर्म) है । [अर्थात् व्याप्यारोपेण व्यापकारोपस्तर्कः ( व्याप्य की कल्पना से व्यापक की कल्पना करना तर्क है) जैसे-यदि निर्वह्निः स्यान्निर्धूमः स्यात् (यदि वह्नि से रहित हो तो धूम से रहित हो ) यह है, यहाँ वह्निराहित्य (व्याप्य) की कल्पना के द्वारा धूमराहित्य (व्यापक) की कल्पना है । यही तर्क है ] 'एधश्चेदलप्स्यत ओदनमपक्ष्यत्' ( लकड़ियों को यदि पा लिया होता तो भात पकाया होता ) इत्यादि में 'लकड़ियों ( कर्म ) का भूतकालिक रूप से तर्क का विषय जो लाभ उसका अनुकूल यत्नवाला और भात ( कर्म ) का भूतकालिक रूप से तर्क का विषय जो पाक, उसका अनुकूल यत्नवाला' यह ज्ञान होता है । भविष्यत् काल के क्रिया के तर्क में भी लृङ् होता है । क्योंकि 'यदि सुवृष्टिरभविष्यत् तदा सुभिक्षमभविष्यत्' ( यदि अच्छी वृष्टि होगी तो सुकाल होगा ) यह प्रयोग देखा जाता है । अमुक स्थान में भूतकाल का और अमुक स्थान में भविष्यत्काल का ज्ञान है, यह निश्चय तात्पर्य ( वक्ता की इच्छा ) से होता है । 'यदि स्यात्' इत्यादि में लिङ् का भी तर्क अर्थ में शक्ति है क्योंकि 'यदि निर्वह्निः स्यात् तदा निर्धूमोऽपि स्यात्' इत्यादि में तर्क की ही प्रतीति है । लाघव के कारण स्थानी लकारों के वाचक होने से संख्या भी लकारों का अर्थ है [ यद्यपि 'द्व्येकयोर्द्विवचनैकवचने' 'बहुषु बहुवचनम्' इत्यादि सूत्रों से आदेश में ही संख्या की शक्ति ज्ञात होती है तथापि शास्त्रकारक

के समान यह भी स्थानी का ही अर्थ है, आदेश में आरोप करके लिखा गया है यह तात्पर्य है।] इति लकारार्थनिर्णय।

कर्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण—इन छः कारकों का आचार्यों ने उपदेश किया है।

उनमें, क्रिया का उत्पादक होना कारकत्व है और यह (कारकत्व) कर्ता आदि छओं का (धर्म) है। उनमें प्रस्तुत धातु के वाच्यार्थ व्यापार का आश्रय होना कर्तृत्व है, क्योंकि 'धातु से कथित क्रियावाले कारक में कर्तृत्व अवश्य इष्ट है' यह भर्तृहरि का कथन है। अन्य (कर्ता से अतिरिक्त) कारक में स्थित व्यापार तो प्रस्तुत धातु का वाच्य नहीं होता है—जैसे 'आग से पकाता है' यहाँ पर आग में स्थित प्रज्वलन (दीप्त होना, मन्द होना) आदि। कर्ता से अतिरिक्त कारक में स्थित व्यापार के आश्रय का कर्तृत्व वारण करने के लिये (लक्षण में) 'धातु वाच्य' यह पद है। उसमें (तिङ् आदि के द्वारा) उक्त सभी कारकों में प्रथमा ही होती है, क्योंकि 'तिङ्समानाधिकरणे प्रथमा' (तिङ् से एकार्थक शब्द में प्रथमा होती है) 'अभिहिते प्रथमा' (उक्त में प्रथमा होती है) ये दो वार्तिक हैं। सूत्र के मत में तो कर्ता कर्म आदि अर्थवाले प्रत्यय से कर्ता आदि के उक्त होने से प्रथमा का प्रातिपदिकार्थ ही अर्थ है। उसका तिङर्थ कर्ता आदि से अभेद अन्वय होने के कारण प्रथमार्थ कारक है। इसीलिये तिङर्थ के द्वारा क्रिया में अन्वय होने के कारण प्रथमार्थ के क्रियाजनक होने से प्रथमा का 'कारक विभक्ति' शब्द से भाष्य में व्यवहार है। 'चैत्रो भवति' यहाँ पर 'एक चैत्र रूप कर्ता का होना' यह ज्ञान होता है। तिङ्, कृत् आदि से कर्ता आदि के उक्त होने पर भी प्रथमा के द्वारा अनुद्भूत (अप्रकाशित) कर्तृत्व आदि शक्ति (धर्म) का प्रतिपादन होता है यह (भाष्य, वार्तिक का) तात्पर्य है। कर्मवाचक तिङन्त में तो 'चैत्रेण ग्रामो गम्यते' (चैत्र से गाँव जाया जाता है) यहाँ पर 'चैत्र (कर्ता) के व्यापार से उत्पाद्य, एक ग्राम रूप कर्म में स्थित संयोग' यह ज्ञान होता है। सम्बोधन प्रथमार्थ भी अनुवाद्य (पूर्वसिद्ध) होने से उद्देश्य होने के कारण युष्मद् शब्दार्थ के साथ अभेद रूप से अन्वित होकर विधेयभूत क्रिया में अन्वित होने से क्रियाजनक रूप कारक है। 'देवदत्त त्व

गच्छ' इत्यादि में '( अनभिमुख से ) अभिमुख होते हुए देवदत्तरूप दूसरे प्रति जो प्रेरणा उसका विषय गमन' यह बोध होता है। इसीलिये—'आश्रय, अवधि, उद्देश्य, सम्बन्ध अथवा शक्ति ( आश्रयत्व आदि ) ही यथायोग्य विभक्तियों के अर्थ हैं 'सुपां कर्म' इस भाष्य से' यह आचार्यों का कथन [ द्वितीया, तृतीया, सप्तमी का आश्रय, पञ्चमी का अवधि, चतुर्थी का उद्देश्य, षष्ठी का सम्बन्ध और प्रथमा का उक्त सभी अर्थ है ] और 'सुप् विभक्तियों का कर्म आदि भी अर्थ हैं तथा तिङों का संख्या भी अर्थ है' यह भाष्य भी सगत होता है। अनुक्त कर्ता आदि में तृतीया आदि विभक्तियाँ होती हैं, क्योंकि 'अनभिहिते' के अधिकार में उनका विधान होता है। इसका अन्य ग्रन्थ ( मञ्जूषा ) में विस्तार है।

प्रश्न—क्रिया का कारण होना कारकत्व है, यह स्वीकार कीजिये! ( साक्षात् परम्परा दोनों कारण यह प्रश्नाशय है ) उत्तर—नहीं, क्योंकि 'चैत्र का चावल पकाता है' यहाँ पर सम्बन्धी चैत्र आदि में ( लक्षण की ) अतिव्याप्ति ( दोष ) है, क्योंकि जिस प्रकार स्वीकृति आदि ( प्रेरणा ) के प्रकाश करने के द्वारा सम्प्रदान आदि क्रियानिमित्त होते हैं उसी प्रकार सम्बन्धी भी क्रिया का निमित्त है। किन्तु क्रिया में अन्वित विभक्त्यर्थ से अन्वित होना अथवा क्रिया का उत्पादक ( साक्षात्कारण ) होना कारकत्व है। विशेष्य होकर क्रिया सुप्, तिङ् किसी के अर्थ में अन्वित होता है और विभक्त्यर्थ विशेष्य रूप से ही चैत्र घट आदि शब्दों में ( अन्वित होता है )। षष्ठ्यर्थ ( सम्बन्ध ) का तण्डुल आदि नामार्थ में अन्वित होने के कारण क्रिया में अनन्वित होने से ( कारकत्व नहीं है )। इसीलिये 'षष्ठ्यर्थ ( सम्बन्ध ) का और उपपदविभक्त्यर्थ ( देवाय नमः इत्यादि में चतुर्थ्यर्थ सम्बन्ध ) का कारकत्व नहीं है, क्रिया में अन्वय न रहने के कारण' यह वैयाकरण कहते हैं। उपपद विभक्तियों का भी सम्बन्ध ही अर्थ है। 'चैत्रस्य पचति' चैत्र का पकाता है यहाँ भी तण्डुल आदि पद के अध्याहार से ही ज्ञान होता है। क्योंकि षष्ठ्यर्थ सम्बन्ध का नामार्थ ही के प्रति साकाङ्क्ष होने से और क्रिया का कर्मादि ( कारक ) के ही प्रति साकाङ्क्ष होने से सम्बन्ध और क्रिया दोनों परस्पर निराकाङ्क्ष हैं [ इसीलिये नाम के अध्याहार से ही 'चैत्रस्य पचति' में बोध होता है। ]

जो कि—अन्य कारक से प्रेरित न होकर कारकसमूह का प्रेरक होना कर्तृत्व है, यह कहते हैं, वह ठीक नहीं है, 'स्थाली पकाती है', 'तलवार काटती है' इत्यादि में स्थाली अग्नि कारकसमूह की प्रेरक नहीं है ( सिर्फ एक ( कर्म ) कारक की प्रेरक है ), और अन्य कारक ( कर्ता चैत्रादि ) से प्रेरित भी है, इस कारण स्थाली आदि को कर्तृत्व नहीं हो सकता है यह ( विवरण ) पर्याप्त है।

कर्मत्व—प्रस्तुत धातु के अर्थभूत प्रधानव्यापार से साक्षात् अथवा परम्परया उत्पाद्य प्रस्तुत धातु के अर्थभूत फल के आश्रय रूप से इच्छा का विशेष्य होना है—यही कर्म के लक्षण ( कर्तुरीप्सिततमं कर्म इस सूत्र ) में इप्सिततमत्व है। 'गां पयो दोग्धि' (गौ को दूध दुहता है) इत्यादि में दूध में स्थित जो विभाग उसका अनुकूल व्यापार 'गाय' में है, उसका ( गाय के व्यापार का ) जनक व्यापार ग्वाले में है। [ दुह धात्वर्थ—विभागानुकूलव्यापारानुकूल व्यापार है ] यहाँ दूध का कर्मत्व सिद्ध होने के लिये ( लक्षण में ) साक्षात्परम्परासाधारण उत्पाद्यत्व ( प्रयोज्यत्व ) का निवेश है। अन्यत्व ( साक्षात् उत्पाद्यत्व ) के निवेश में कर्मत्व नहीं हो सकता है ( क्योंकि प्रस्तुत धात्वर्थ प्रधान व्यापार से साक्षात् उत्पाद्य फल विभागानुकूल व्यापार है विभाग नहीं है, इसलिये विभागाश्रय दुग्ध की कर्म सञ्ज्ञा नहीं हो सकती। परम्परया भी उत्पाद्य लेने से प्रधान व्यापार से परम्परया उत्पाद्य विभाग है, उसके आश्रय दुग्ध की कर्मसञ्ज्ञा सिद्ध होती है। 'अग्नेमाणवकं वारयति' यहाँ पर अग्नि की कर्म संज्ञा रोकने के लिये व्यापार में प्रधान अंश का निवेश है, अन्यथा संयोगानुकूलव्यापाराऽभावानुकूल व्यापार रूप वारिधात्वर्थ प्रथम व्यापार से उत्पाद्य संयोग रूप फल का आश्रय होने से अग्नि में कर्मसञ्ज्ञा की आपत्ति है।) 'प्रयागात्काशीं गच्छति' ( प्रयाग से काशी जाता है ) यहाँ पर प्रयाग की कर्मसंज्ञा रोकने के लिये 'प्रकृत धात्वर्थ फल' यह निवेश है। ( काशी जाने में उत्पन्न विभाग का आश्रय यद्यपि प्रयाग है तथापि ) विभाग प्रस्तुत धातु का अर्थ ही नहीं है, किन्तु आवश्यक होने से गमन में उत्पन्न होता है और प्रयाग फलताऽवच्छेदक सम्बन्ध से फल का आश्रय होकर इच्छा का विशेष्य भी नहीं है इस कारण भी ( प्रयाग को कर्मसंज्ञा नहीं हो सकती )। [ जिस सम्बन्ध से फल का आश्रय में रहना अभीष्ट

है वह सम्बन्ध फलताऽवच्छेदक कहा जाता है। कालिक आदि अनिष्ट सम्बन्ध से फलाश्रय को कर्म सञ्ज्ञा रोकने के लिये 'फलताऽवच्छेदक सम्बन्धेन फलाश्रय' यह निवेश इष्ट है, ]

प्रश्न—'प्रकृतधात्वर्थफल' के ग्रहण से ही यहाँ ( 'प्रयागात् काशीं गच्छति' के प्रयोग में ) दोष वारण हो जाने से ( इस लक्षण में ) उद्देश्यत्व ( इच्छा विशेष्यत्व ) का निवेश किस लिये है ? यह यदि कहा जाय तो ठीक नहीं है ? उद्देश्यत्व निवेश का असाधारण ( खास ) प्रयोजन 'काशीं गच्छन् पथि मृत ' यहाँ काशी को फलाश्रय न होने पर भी फलाश्रय रूप से इच्छा के विशेष्यत्व ( रूप उद्देश्यता ) रहने से कर्म संज्ञा होती है। [ यद्यपि काशी संयोगरूप फलाश्रय नहीं है तथापि 'काशी संयोगाश्रय हो' जाने वाले की इस इच्छा का विशेष्य तो काशी है यह आशय है। ]

प्रश्न—काशी जाते हुए चैत्र में 'चैत्र काशी जाता है प्रयाग नहीं' इस प्रयोग की सिद्धि नहीं है, क्योंकि प्रयाग संयोगाश्रय रूप से उद्देश्य नहीं है। यह यदि कहो तो उत्तर देता हूँ 'कर्मलक्षण' में इप्सिततम पद की स्वार्थसहित योग्यता विशेष अर्थ में लक्षणा है। इस प्रकार प्रस्तुत धातु के अर्थ रूप प्रधान व्यापार से साक्षात् अथवा परम्परया उत्पाद्य प्रस्तुत धातु के अर्थ रूप फल के आश्रय रूप से इच्छा का विशेष्य होने के योग्यताविशेष का आश्रय होना कर्मत्व है और वह (तादृश योग्यता विशेष शालित्व) प्रयाग को भी है, इसलिये उसे कर्म संज्ञा सुलभ है ( फलाश्रय न होने पर भी प्रयाग में फलाश्रय की योग्यता है यह आशय है )।

योग्यताविशेषशालित्व को निवेश करने से—अन्य कार्य करते हुए चैत्र के विषय में 'क्या गाँव जाता है या भात पकाता है?' इस प्रश्न पर 'गाँव को नहीं जाता है, भात नहीं पकाता है' इत्यादि प्रयोगों का व्याख्यान ( कर्म सञ्ज्ञा का समाधान) किया गया। जहाँ पर तो मारपीट आदि से पराधीन होकर विष भोजन आदि हो वहाँ पर विष आदि उस प्रकार के फल का आश्रय रूप से उद्देश्य ही है। (योग्यता विशेष की यहाँ अपेक्षा नहीं है)। इसीलिये 'इस कारण विष इष्ट है कि मारपीट के कारण खाता है' यह भाष्य सगत होता है। मारपीट के कारण

विष भक्षण आदि का उद्देश्यत्व कथन से—'फोड़े से पीगा जाकर जेल जाता है' इसका व्याख्यान हुआ। तीनों कालों में काशी गमन से रहित चैत्र के विषय में 'काशी जाता है चैत्र' यह प्रयोग रोकने के लिये (लक्षण में) 'विशेष' पद है। काशी को फलाश्रय रूप से उद्देश्यता की योग्यता रहने पर भी योग्यता विशेष के अभाव से कर्म सञ्ज्ञा नहीं होती है। योग्यताविशेष—व्यापार के समकालिक, उदासीन व्यक्ति से जानने योग्य योग्यता है। और भी ऐसे स्थल में योग्यता विशेष रहने पर भी निषेध ही अनुमत सिद्ध है इसलिये 'काशी नहीं जाता है' यह क्या असगत है? (विशेष पद का बहिष्कार अभीष्ट मालूम होता है)।

प्रश्न—'अन्न खाते हुए विष खाता है' गाँव जाते हुए घास छूता है, इत्यादि में विष और तृण को उद्देश्यता न होने से कैसे कर्मत्व है? यदि यह कहो! (योग्यता का भी अभाव है यह तात्पर्य है) तो सुनो 'तथा युक्तम्' इस दूसरे लक्षण से कर्म सञ्ज्ञा होती है। क्योंकि प्रस्तुत धातु के अर्थरूप प्रधान व्यापार से उत्पाद्य प्रस्तुत धात्वर्थ फल का आश्रय होना अनीप्सित कर्मत्व है यह इस (सूत्र) का अर्थ है। 'प्रयाग से काशी जाता है' यहाँ पर प्रयाग को कर्मत्व रोकने के लिये 'प्रकृत धात्वर्थ फल' यह निवेश है। द्वेष के पात्र (विष आदि) उदासीन (इच्छा और द्वेष दोनों से रहित तृण आदि) कर्मों के संग्रह के लिये यह लक्षण है। दुह् आदि (दुह याच् पचादि) धातुओं के दो व्यापार (विभागानुकूल व्यापारानुकूलव्यापार इत्यादि) अर्थ हैं, इस पक्ष में 'अकथितञ्च' यह व्यर्थ है, क्योंकि 'कर्तुरीप्सिततमकर्म' इसी से इष्ट सिद्धि है (तादृश फल दो हैं, इसलिये 'गौ' 'पयस्' दोनों को कर्म सञ्ज्ञा उक्त सूत्र से होने में कोई क्षति नहीं है)। दुह आदि एक व्यापार के बोधक हैं (द्रवद्रव्यनिष्ठविभागानुकूलव्यापार यही अर्थ है) इस पक्ष में तो सम्बन्धवाचक षष्ठी की बाधा के लिये 'अकथितञ्च' सूत्र है। उस (एक व्यापारार्थकत्व) पक्ष में कर्म का सम्बन्धी होते हुए अपादान आदि विशेष रूप से अविवक्षित होना अकथित कर्मत्व है, इस तीसरे लक्षण (अकथितञ्च) से 'गां पयो दोग्धि' इत्यादि में 'गाम्' इसको कर्म सञ्ज्ञा की सिद्धि है। इसका अन्य ग्रन्थ मञ्जूषा, शेखर आदि में विस्तार है।

जो कि तार्किक लोग कहते हैं—कर्मत्व तो करण के व्यापार से युक्तत्व नहीं है

क्योंकि वह करणकारक से उत्पाद्य व्यापार से युक्त होता है। 'दात्र (हँसुआ) से धान काटता है' इत्यादि में हाथ आदि करणकारक से उत्पाद्य व्यापार से युक्त दात्र ( हँसुआ ) आदि में (लक्षण की) अतिव्याप्ति ( दोष ) है। क्रिया से उत्पाद्य फल का आश्रय होना भी कर्मत्व नहीं है, ऐसा मानने पर 'स्वेत्रश्चैत्र गच्छति' इस प्रयोग की आपत्ति है, क्योंकि संयोग रूप फल कर्म कर्ता दोनों में स्थित है।

( कर्म से ) अन्य में ( समवाय सम्बन्ध से ) स्थित क्रिया से उत्पाद्य फल का आश्रय होना भी कर्मत्व नहीं है क्योंकि ( अन्य में समवेत क्रिया न होने से (पूर्वोक्त में दोष न होने पर भी ) गम और पत् धातु के प्रयोग में पूर्व देश में ( अर्थात् 'प्रयाग से जाते चैत्र' के प्रयाग में और 'वृक्ष से पत्ता गिरने' के वृक्ष में ) और त्यज धातु के प्रयोग में उत्तर देश ( 'वृक्ष त्यागता है पक्षी' के आकाश ) में कर्मत्व का प्रसंग है ( क्रमशः विभाग, विभाग और संयोग रूप परसमवेतक्रियाजन्य फलों के आश्रय होने से यह तात्पर्य है )। और 'नदी बढ़ती है' इत्यादि में अवयव का उपचय रूप बढ़ना क्रिया से उत्पाद्य तीरप्राप्ति रूप फल के आश्रय तीर में कर्मत्व की आपत्ति भी है।

इस प्रकरण में ( हम ) कहते हैं—धात्वर्थताऽवच्छेदक ( धातु के अर्थ होने के परिचायक ) फल का आश्रय होना कर्मत्व है [ धात्वर्थताऽवच्छेदक अर्थात् धात्वर्थभूत ]। और वैसा फल गम धातु का संयोग, त्यज धातु का विभाग, पत धातु का अधोदेश संयोग है।) अधोदेश रूप कर्म का धात्वर्थ में प्रविष्ट होने के कारण अकर्मक होने से 'पर्ण भूमौ वृक्षात् पतति' (वृक्ष से भूमि पर पत्ता गिरता है) यह प्रयोग होता है ( यहाँ भूमि कर्मसंज्ञक नहीं है )। केवल संयोग फल है ( पत् धातु का ) इस पक्ष में 'वृक्षात् भूमिं पतति' यह होता है ( भूमि कर्म होती है। पक्षभेद से दोनों प्रकार के प्रयोग होते हैं )। प्रश्न—चौथे लक्षण ( धात्वर्थताऽवच्छेदकफलशालित्व ) में भी 'स्वत्रः चैत्र गच्छति' यह आपत्ति है, क्योंकि वहाँ ( गम धातु में ) धात्वर्थताऽवच्छेदक फल संयोग है, यदि यह कहो, तो नहीं, क्योंकि लक्षण में 'व्यापार का अधिकरण न होते हुए' इस विशेषण का निवेश है। यह ( तार्किकों का कथन ) ठीक नहीं है, क्योंकि 'काशी जाता हुआ रास्ते में मर गया' इत्यादि में काशी का, 'काशी जाता है प्रयाग नहीं' इत्यादि

में प्रयाग को और 'गाँव नहीं जाता है' यहाँ गाँव को धात्वर्थभूतफल का आश्रय न होने से इस लक्षण की इन सभी स्थानों में अव्याप्ति ( दोष ) है।

प्रश्न—'वृक्षं त्यजति खगः' यहाँ पर वृक्ष को विभागरूप फल का आश्रय होने से अपादान संज्ञा हो ( विभागाश्रय को अपादान संज्ञा होती है यह नियम है ) ? यह नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि यहाँ पर विभाग प्रकृत धातु त्यज का अर्थ है, जहाँ पर विभाग प्रकृत धातु का अर्थ नहीं है, उसी विभाग के आश्रय को अपादान संज्ञा है, जिस प्रकार 'वृक्षात्पतति' इत्यादि में ( है )। और जहाँ पर प्रकृत धातु का अर्थ विभाग है, वहाँ ( विभागाश्रय को ) अपादानत्व और कर्मत्व दोनों की प्राप्ति होने पर 'अपादान को पर-कारक बाधते हैं' इस भाष्य की युक्ति से कर्म संज्ञा होती है। 'अनुक्त' कर्म में षष्ठी ( 'कर्तृकर्मणोः कृति' सूत्र से ) और द्वितीया ( 'कर्मणि द्वितीया' सूत्र से ) होती है जैसे—'भारतस्य श्रवणम्'-(भारत को सुनना) 'भारतं शृणोति' (भारत को सुनता है)।

फल के अधिकरण से भिन्न अधिकरणवाले व्यापार का वाचक होना सकर्मकत्व है और फल के साथ एकाधिकरण में रहनेवाले व्यापार का वाचक होना अकर्मकत्व है। 'अद्य देवदत्तो भवति' में आज देवदत्त उत्पन्न होता है, यह अर्थ है। यहाँ उत्पत्तिरूप फल, और ( गर्भ से ) बाहर निकलना व्यापार ( दोनों ) देवदत्त ही में हैं ( इस लिये 'भू' धातु अकर्मक है )। ( 'ओदनं पचति चैत्र' में फलविक्लित्ति ओदन में है, व्यापार फूत्कारादि चैत्र में है, इसलिये 'पच्' धातु सकर्मक है। ) अथवा केवल व्यापार का वाचक होना अकर्मकत्व है, क्योंकि अस् भू विद् ( सत्तायाम् ), वृत इत्यादि धातुओं में फल सत्ता से कष्ट से जानने योग्य है, क्योंकि 'सत्ता' स्थिति रूप व्यापार विशेष है, ( फल नहीं है ) क्योंकि 'देवदत्तोऽस्ति' इत्यादि में देवदत्त ( कर्ता ) की सत्ता यही बोध भी होता है। "फल और व्यापार का वाचक धातु है" यह कथन तो आधिक्य के आशय से ( अर्थात् अधिकांश धातु फल व्यापार दोनों के वाचक होते हैं। इस तात्पर्य से ) है, यह केवल दिग्दर्शन है।

अपने में स्थित व्यापार के अव्यवहित रूप से फल का उत्पादक होना करणत्व है। यही ( 'साधकतमं करणम्' सूत्र में ) साधकतमत्व है। क्योंकि "जहाँ पर,

जिस समय, जिसके व्यापार के अनन्तर क्रिया की उत्पत्ति वक्ता को इष्ट है, वहाँ उस समय वह 'करण' कहा गया है" यह भर्तृहरि का कथन है। यहाँ क्रिया का अर्थ फलरूप क्रिया है। 'रामेण बाणेन हतो वाली' (राम से बाण से वाली मारा गया) इत्यादि में धनुष का खींचना आदि व्यापार बाण के (शीघ्रगति, आघात आदि) व्यापार से पूर्व ही कर्ता में रहता है (इस लिये राम करण नहीं है, किन्तु बाण के शीघ्रगमन आदि व्यापार के अनन्तर ही प्राणवियोग रूप फल की उत्पत्ति होती है इस लिये बाण ही करण है)। और 'राम रूप कर्ता में स्थित व्यापार से उत्पाद्य जो बाण में स्थित व्यापार उससे उत्पाद्य जो प्राणवियोगरूप फल, उसका आश्रय वाली' यह बोध होने के कारण भी (करणत्व उक्त प्रकार का है)। 'रामो बाणेन वालिनं हन्ति' (राम बाण से वाली को मारते हैं) इत्यादि कर्तृवाच्य में 'बाण के व्यापार से उत्पाद्य जो वाली में स्थित प्राणवियोग उसका अनुकूल रामरूप कर्ता का व्यापार' यह ज्ञान होता है [यहाँ प्रथमान्तार्थ राम का तिङर्थ कर्ता में अभेद सम्बन्ध से, तिङर्थ कर्ता का धात्वर्थ व्यापार में निष्ठत्व सम्बन्ध से, धात्वर्थ फल का धात्वर्थ व्यापार में अनुकूलत्व सम्बन्ध से, तृतीयान्तार्थ करण बाण का स्वव्यापारजन्यत्व सम्बन्ध से धात्वर्थ फल में, द्वितीयान्तार्थ वाली का निष्ठत्व सम्बन्ध से धात्वर्थ फल में अन्वय है–] अर्थात् 'राम के व्यापार से उत्पाद्य बाण का व्यापार' 'यह पार्ष्णिक (पीछे का) (अर्थनिष्ठव्यञ्जनावृत्तिगम्य अर्थ का) बोध है। [इसी प्रकार कर्म वाचक कृदन्तीय उक्त उदाहरण में भी 'रामाभिन्नकर्तृनिष्ठव्यापारप्रयोज्ययत् बाण निष्ठव्यापारजन्य प्राणवियोगरूपफल तदाश्रयो वाली' यही शाब्दबोध होना चाहिये, किन्तु ग्रन्थ में 'रामाभिन्नकर्तृनिष्ठव्यापारप्रयोज्यो यो बाणनिष्ठो व्यापारः' लिखा है। वह पार्ष्णिक बोध समझिये।] कर्ता आदि (करणातिरिक्त) में करणत्व रोकने के लिये व्यापार के अव्यवधान रूप से यह निवेश है। यह दिग्दर्शन है।

क्रिया मात्र (किसी भी क्रिया) के कर्म के साथ सम्बन्ध करने के लिये क्रिया में उद्देश्य (अर्थात् क्रिया के द्वारा कर्म का सम्बन्ध जिसमें करना इष्ट हो वह) कारक सम्प्रदान है। (प्राचीन लोग दाधात्वर्थ क्रिया का ही कर्म लेते हैं, उन पर कटाक्ष करने के लिये यहाँ क्रिया मात्र विशेषण दिया गया है, 'मात्र'

पद साकल्यबोधक है। इस प्रकार 'मैत्राय वार्ता कथयति' का भी सग्रह हुआ) जैसे—'ब्राह्मणाय गां ददाति' (ब्राह्मण को गौ देता है) इत्यादि में दान क्रिया के कर्म गौ के साथ सम्बन्ध के लिये ब्राह्मण, दान क्रिया का उद्देश्य है। गौ और ब्राह्मण का स्वस्वामिभाव (धन और धनस्वामी होना) सम्बन्ध है। 'चैत्रो मैत्राय वार्ता कथयति' (चैत्र मैत्र के लिये समाचार कहता है) यहाँ पर मैत्र और समाचार में ज्ञेयज्ञातृभाव (जानने योग्य और जानने वाला होना) सम्बन्ध है।

जो कि वृत्तिकार कहते हैं—सम्यक् प्रदीयते यस्मै (अच्छी तरह आदर आदि के साथ जिसको दिया जाय) वह सम्प्रदान है—इस प्रकार अर्थानुसारिणी यह संज्ञा है। इस प्रकार गौ में स्थित अपने (देने वाले के) अधिकार की निवृत्ति के साथ परकीय अधिकार की उत्पत्ति का अनुकूल व्यापार रूप क्रिया के उद्देश्य ब्राह्मण आदि को ही सम्प्रदानत्व है। पुन लौटा लेने के लिये धोबी को कपड़ा देने में 'रजकस्य वस्त्र ददाति' यहाँ सम्बन्धसामान्य अर्थ में षष्ठी ही होती है।

यह ठीक नहीं। क्योंकि "खण्डिकोपाध्याय शिष्याय चपेटां ददाति" खण्डिक (वैदिक शाखा विशेषीय) उपाध्याय (अध्यापक) शिष्य को चपेटा देते हैं, इस भाष्य से विरोध है। और 'कर्मणा यमभिप्रैति' इस सूत्र की व्याख्या के अवसर पर भाष्यकार ने अर्थानुसार संज्ञा को स्वीकार भी नहीं किया है। इसीलिये 'तदाच दैत्यासुरेन्द्राय च युक्त करोतु यत्' (इस बात को दैत्यराज को कहो वह जो उचित हो सो करे) यह दुर्गासप्तशती का श्लोक ('असुरेन्द्राय' यह पद) संगत होता है। इसलिये 'रजकाय वस्त्र ददाति' इत्यादि होता ही है। यहाँ अधीन करना अर्थ में 'दा' धातु है। 'चपेटां ददाति' यहाँ पर 'रखना' है (स्थापन) अर्थ में दा धातु है। (गां ददाति में अपने अधिकार की निवृत्ति के साथ अन्य के अधिकार का उत्पादक व्यापार दाधात्वर्थ है।)

सम्प्रदान चतुर्थी का अर्थ उद्देश्य है। इस प्रकार, 'ब्राह्मण उद्देश्य है जिसका ऐसा गौरूप कर्म का दान' और 'मैत्र उद्देश्य है जिसका ऐसा वार्तारूप कर्म का कथन' यह ज्ञान होता है। अकर्मक क्रिया का उद्देश्य होना

सम्प्रदानत्व है, यह दूसरा लक्षण है। जैसे 'पत्ये शेते' (पति के लिये सोती है) इत्यादि है। 'पति उद्देश्य है जिसका यह नायिका (कर्तृ) का शयन' यह ज्ञान होता है।

प्रश्न—दान आदि सम्प्रदान के लिये होने से 'तादर्थ्य' चतुर्थी से ही सिद्ध रहने पर 'कर्मणा यम्' इस सूत्र से सम्प्रदान संज्ञा की क्या आवश्यकता है। चतुर्थी सम्प्रदाने यह सूत्र तो 'रुच्यर्थानाम्' इसके विषय में (जहाँ तादर्थ्य नहीं है) चतुर्थी करने के लिये है। यह यदि कहो तो उचित नहीं है, क्योंकि दान का कर्म गौ आदि ब्राह्मण के लिये होने पर भी दान क्रिया परलोक (स्वर्ग) के लिये है। (ब्राह्मण के लिये नहीं, इस लिये 'तादर्थ्य' चतुर्थी से काम नहीं चल सकता है)। इसीलिये तादर्थ्य चतुर्थी में दान के कर्म गौ आदि सम्प्रदान के लिये होने पर भी दान क्रिया को सम्प्रदान के लिये न होने से, चतुर्थ्यन्त के अर्थ का दान क्रिया में अन्वय न हो सकने से कारक संज्ञा की असिद्धि है, यह हेलाराज (वाक्यपदीय टीकाकार) कहते हैं।

उपकार्योपकारकत्व सम्बन्ध (उपकार योग्य और उपकारकर्ता होने का सम्बन्ध) तादर्थ्य चतुर्थी का अर्थ है। क्योंकि 'ब्राह्मणाय दधि' इत्यादि में 'ब्राह्मण का उपकारक दही' यह ज्ञान होता है। यह केवल दिग्दर्शन है।

उस उस कर्ता में स्थित उस उस क्रिया से उत्पाद्य प्रकृत धातु के अवाच्य विभाग का आश्रय होना अपादानत्व है। वही (वादृश आश्रयत्व ही) अव धित्व है। और विभाग यथार्थ संयोग के बाद यथार्थ ही (अपेक्षित) नहीं है, किन्तु बुद्धिकल्पित संयोग के बाद बुद्धि से कल्पित भी (अपेक्षित है)। क्योंकि 'मथुरावाले पाटलीपुत्र वालों से अधिक धनी हैं' इत्यादि में बुद्धि से परि कल्पित विभाग लेकर ही भाष्य में पञ्चमी का साधन किया गया है। [क्योंकि पाटलीपुत्र वालों से मथुरावाले न संयुक्त ही थे और न विभक्त ही होते हैं, किन्तु यहाँ बुद्धि के द्वारा संयोग और विभाग दोनों की कल्पना की जाती है, अर्थात् बुद्धि में, अधिक धनी कहने से पूर्व, मथुरावाले पाटलिपुत्रवालों के समान मालूम होते थे, यह समानता ही संयोग था, और अधिक धनी कह देने पर उस समानता का भंग होता है। यही (समानता भंग ही) विभाग है, ऐसी कल्पना कर के विभागावधि पाटलिपुत्रवालों को अपादान संज्ञा होती है, 'पञ्चमी

विभक्ते' का प्रत्याख्यान है। यह तात्पर्य है] इसीलिये 'चैत्रान्मैत्र सुन्दर' (चैत्र से मैत्र सुन्दर है) यह लोक में प्रयोग होता है। 'वृक्ष त्यजति खग' (पक्षी वृक्ष छोड़ता है) इत्यादि में अपादानत्व रोकने के लिये 'प्रकृत धातु का अवाच्य' यह विशेषण है (अन्यथा यहाँ भी विभागाश्रय वृक्ष को अपादानत्व प्राप्त था, यह विशेषण देने पर विभाग त्यज धातु का वाच्य है इसलिये दोष नहीं है)। [वस्तुत अपादानमुत्तराणि कारकाणि बाधन्ते' इस भाष्य से अपादानत्व को बाध कर कर्मत्व ही होगा, कोई दोष नहीं है) 'परस्परस्मान्मेषावपसरतः' (दो मेढ़े एक दूसरे से हटते हैं) यहाँ अपादान सज्ञा करने के लिये 'उस उस कर्ता में स्थित यह विशेषण है। एक मेढ़े में स्थित व्यापार (अपसरण) से उत्पाद्य विभाग का आश्रय दूसरा मेढ़ा है। और भी, मेष पद के अर्थ भेड़ों को क्रिया के आश्रय (कर्ता) रूप से विवक्षा है, और परस्पर पद के अर्थभूत भेड़ों को विभाग के आश्रय (अवधि) रूप से विवक्षा है, यह दोनों (कर्तृ अपादान) में औपाधिक (विशेषण कृत) भेद है। शब्द रूप विशेषण कृत भेद भी अर्थ में लिया जाता है। जैसे 'आत्मानमात्मना वेत्ति' (अपने को अपने से जानते हैं) इत्यादि में शरीर सहित (आत्मा) कर्ता, अन्त करण मनो बुद्धि सहित करण, शुद्ध, निष्क्रिय (ब्रह्म स्वरूप आत्मा) कर्म है। एक ही (आत्मा) का शब्दभेद से (शरीरावच्छिन्न, अन्त करणावच्छिन्न निरवच्छिन्न शब्दों के भेद से) भेद है, क्योंकि शब्द से सटे ही सभी पदार्थ का ज्ञान होता है। वही कहते हैं—"वह ज्ञान ससार में नहीं है, जो शब्द के अनुसधान के बिना हो। सभी ज्ञान शब्द से ग्रथित जैसे भासित होते हैं।"

प्रश्न—यह विशेषण कृत (मेष और परस्पर शब्द कृत) भेद लेकर ही यहाँ अपादानत्व सिद्ध होने पर 'उस उस क्रिया में समवेत' इस विशेषण से क्या प्रयोजन है? यह नहीं कह सकते, क्योंकि 'पर्वतात्पततोऽश्वात् पतत्यश्ववाह' (पहाड़ से गिरते हुए घोड़े से सवार गिरता है) इत्यादि में अश्व के अपादानत्व के लिये उक्त विशेषण का स्वीकार है। प्रश्न—'वृक्षात्पर्णं पतति' (वृक्ष से पत्ता गिरता है) इत्यादि में तादृश विभाग के आश्रय होने से पत्ते को भी अपादानत्व होना चाहिये, क्योंकि विभाग (वृक्ष और पत्ता) दोनों में रहता है। यह नहीं कहा

जा सकता, क्योंकि पर कर्तृ सञ्ज्ञा से बाध होता है। ( पर्ण में धात्वर्थ व्यापाराश्रय होने से कर्तृ सञ्ज्ञा भी प्राप्त है )। इसी लिये "अपादानमुत्तराणि कारकाणि बाधन्ते ( अपादान को पर कारक बाधते हैं ) यह भाष्य सगत होता है।

जो कि कुछ आचार्य कहते हैं—"क्रिया का आश्रय न होकर उस क्रिया से उत्पाद्य विभाग का आश्रय होना अपादानत्व है" । यह ठीक नहीं, क्योंकि 'परस्परस्मान्मेषावपसरत ' 'पर्वतात्पततोऽश्वात् पतत्यश्ववाह ' इन वाक्यों में मेष और अश्व को अपादानत्व की असिद्धि है। जो भी ( भूषणकार ) कहते हैं— "अपसरत " यहाँ सृ धातु से दो अपसरणों का भी ग्रहण होने से एक में स्थित अपसरण के प्रति अन्य का अपादानत्व सिद्ध ही है" यह। वह ठीक नहीं, क्योंकि ( सृ धातु वाच्य ) क्रिया एक है ( केवल आश्रय दो हैं जो तस् के अर्थ हैं )। इसीलिये "तिङन्त एकशेष सूत्र का आरम्भ नहीं कराते हैं, क्योंकि क्रिया एक है" यह भाष्य सगत होता है।

पञ्चमी का अर्थ अवधि है। 'वृक्ष ( अवधि से ) पत्ता ( कर्तृ ) का गिरना' यह ज्ञान होता है। 'पर्वत ( अवधि ) से गिरने वाले अश्व ( अवधि ) से सवार ( कर्ता ) का गिरना' यह ज्ञान होता है। 'परस्पर मेढों ( अवधियों ) से दो मेढों ( कर्ताओं ) का हटाना' यह बोध होता है। यह विवरण दिग्दर्शन मात्र है।

कर्ता और कर्म के द्वारा फल और व्यापार का ( क्रमश ) आधार होना अधिकरणत्व है। जैसे 'स्थाल्यामोदनं गृहे पचति' ( स्थाली में भात को घर में पकाता है ) इत्यादि में कर्म ( भात ) के द्वारा विक्लित्ति रूप फल का आधार स्थाली है ( अर्थात् विक्लित्ति समवाय सम्बन्ध से भात में है और भात संयोग सम्बन्ध से स्थाली में है, इस तरह स्वसमवायि संयोगसम्बन्धरूप परम्परा सम्बन्ध से विक्लित्ति स्थाली में है, इसलिये स्थाली अधिकरण है, और इसी परम्परा सम्बन्ध से क्रियाजनक होने से कारक भी है ] और कर्ता ( चैत्र ) के द्वारा व्यापार ( पाक ) का आधार घर है [ यहाँ भी व्यापार समवायेन चैत्र में है, चैत्र संयोगेन घर में है,इसलिये स्वसमवायि संयोग रूप परम्परा सम्बन्ध से व्यापार का आधार घर है, इसी परम्परा से व्यापार रूप क्रियाजनक होने से कारक भी है।]

प्रश्न—क्रिया ( पाक व्यापार ) के साक्षात् आधार भात और चैत्र में अधिकरणत्व लाभ रहते पर परम्परा से क्रिया के आधार गृह और स्थाली में यह अधिकरण संज्ञा अनुचित है (साक्षात् सम्बन्धाश्रयण अन्तरंग है, यह भाव है)। यह नहीं, क्योंकि साक्षात् क्रियाधार में कर्तृ कर्म संज्ञाओं के द्वारा बाध है। स्थाली ( अधिकरण ) में जो भात में सिद्धि ( विक्लित्ति ) उसका अनुकूल, गृह ( अधिकरण ) में मैत्र ( कर्ता ) का व्यापार यह ज्ञान होता है।

और वह अधिकरण तीन प्रकार का है—अभिव्यापक, औपश्लेषिक और वैषयिक। उनमें, सकल अवयवों में ( आधेय की ) व्याप्ति ( फैलाव ) रहने पर व्यापक ( अभिव्यापक ) आधारत्व है, जैसे—तिलों में तेल है इत्यादि में। ( यहाँ तिल के सकल खण्डों में तेल की व्याप्ति है। ) उप = समीप में श्लेष = सम्बन्ध, उससे किया गया औपश्लेषिक ( अधिकरण ) है। ( आधेय का सामीप्य सम्बन्ध से आधार औपश्लेषिक अधिकरण होता है यह भाव है। ) इसी लिये 'इको यणचि' इत्यादि में औपश्लेषिक आधार में सप्तमी कही गई है 'संहितायाम्' इस सूत्र पर भाष्य में। वहाँ अजादि का सामीप्य ही इगादिका है। ( सुधी उपास्य इस लक्ष्य में अच् 'उ' के समीप ही 'इ' है, सामीप्य सम्बन्ध से इ 'उ' में रहता है यह तत्त्व है )। "जो महीना बीतने पर दिया जाता है उसका औपश्लेषिक अधिकरण महीना है, मासिक ( मास बीतने पर दिया जाता हुआ ) धान्य" यह कहा गया है "तत्र च दीयते" इस सूत्र पर भाष्य में।

जो कि 'कटे आस्ते' ( चटाई पर बैठता है ) यह औपश्लेषिक का उदाहरण कैयट ने कहा है, यह अयुक्त है, क्योंकि उक्त भाष्य से विरोध है (चटाई पर बैठने वाले का चटाई से सामीप्य नहीं है, किन्तु संयोग है )। इन (दोनों) से अतिरिक्त वैषयिक अधिकरण है। (यह रूढ शब्द है यह तात्पर्य है।) 'कटे आस्ते' 'जले घ्नन्ति मत्स्या' इत्यादि अभिव्यापक से अतिरिक्त गौण अधिकरण ( आरोपित अधिकरण,अधिकरण तुल्य) है यह जानिये। सप्तमी का अर्थ अधिकरणत्व है यह व्याख्यान दिग्दर्शनमात्र है।

ज्ञापक (अन्य क्रिया के देश काल का ज्ञानजनक) क्रिया के आश्रय के वाचक शब्द से उत्पन्न सतिसप्तमी ( 'यस्य च भावेन' सूत्र से विहितसप्तमी ) का अन्य

क्रिया का ज्ञापकत्व अर्थ है। वहाँ जिसके काल का निश्चय नहीं है उस क्रिया को निश्चित कालवाली क्रिया ज्ञापिका होती है। 'गोषु दुह्यमानासु गतः' (गौ के दुहाने के समय गया) इत्यादि में 'गौ में स्थित दोहन क्रिया से ज्ञापित गमन का आश्रय चैत्र' यह बोध (फलित) होता है।

कारक और प्रातिपदिकार्थ से अतिरिक्त स्वस्वामिभाव (धन, धनस्वामी होना) आदि षष्ठी का अर्थ है। उसमें, 'राज पुरुषः' इत्यादि में षष्ठी के अर्थभूत सम्बन्ध का आश्रयाश्रयिभाव (आधार आधेय होना) सम्बन्ध से पुरुष में अन्वय है। क्योंकि राजा के सम्बन्ध का आश्रय पुरुष, यह ज्ञान होता है। प्रश्न—सम्बन्ध को दोनों (राजा, और पुरुष) में रहने के कारण पुरुष शब्द से भी षष्ठी की उत्पत्ति हो? यह नहीं कह सकते हैं, क्योंकि 'राजा का सम्बन्धी पुरुष' यह कहने की इच्छा में राजन् शब्द से ही षष्ठी हो सकती है, 'प्रकृत्यर्थ और प्रत्ययार्थ में प्रत्ययार्थ ही का प्राधान्य है' इस व्युत्पत्ति के अनुरोध से। यदि पुरुष शब्द से भी षष्ठी हो तो 'राज सम्बन्धी पुरुष' इस अर्थ की विवक्षा में 'राज्ञः पुरुषस्य' इस वाक्य में पुरुष शब्द से षष्ठी होने पर पुरुष शब्दार्थ के प्रति षष्ठ्यर्थ सम्बन्ध को विशेषण हो जाने से उक्त व्युत्पत्तिका भग होने की आपत्ति है। इसीलिये कहते हैं—"भेद्य और भेदक में परस्पर एक सम्बन्ध इष्ट है, यद्यपि सम्बन्ध दोनों में रहता है तथापि षष्ठी की उत्पत्ति भेदक से होती है। भेदक का अर्थ है—सम्बन्ध का प्रतियोगी (विशेषण) और भेद्य का अर्थ—सम्बन्ध का आश्रय (विशेष्य) (अनुयोगी) है। इति कारकप्रकरणम्।

अन नामार्थ (लिखते हैं)। इस विषय में मीमांसक लोग कहते हैं—शब्दों को जाति (अर्थ) में शक्ति है, क्योंकि लाघव है (जाति एक होने से एक शक्ति से ही बोध हो जाता है)। क्योंकि व्यक्तियों के अनन्त होने से उनमें शक्ति (मानने) में गौरव है (अनन्त व्यक्ति होने से प्रति व्यक्ति बोध के लिये अनन्त शक्ति की आवश्यकता होने से गौरव है)। क्योंकि 'विशेषण का ग्रहण किये बिना ज्ञान विशेष्य में नहीं होता है' इस न्याय का विशेषण (जाति) में शक्ति और विशेष्य (व्यक्ति) में लक्षणा है, यह तात्पर्य है। और भी एक व्यक्ति में शक्ति का उपदेश करने पर अन्य व्यक्ति में शक्तिज्ञान के अभाव से उस (अन्य

व्यक्ति) के अज्ञान का प्रसङ्ग है। और 'घटमानय' (गोत्व को लाओ) इत्यादि में अन्वय की असिद्धि से जाति के आश्रय (व्यक्ति) में लक्षणा होने से निर्वाह भी है।

(इस ग्रन्थ का सार यह है—शब्द की जाति में शक्ति है, जाति सकल व्यक्तियों में एक रहती है, इस कारण एक ही शक्ति के ज्ञान से काम चल जाता है। जैसे घट शब्द की शक्ति 'घटत्व' में है, एक ही घटत्व सकल घट व्यक्तियों में है, इस कारण एक 'घटत्व' के ज्ञान के लिये एक शक्ति का ज्ञान करना सरल है। इस प्रकार घट शब्द का अर्थ 'घटत्व' होता है। व्यक्ति में शब्द की शक्ति मानने में व्यक्तियां अनन्त होती हैं, अनन्त व्यक्तियों के ज्ञान के लिये प्रति व्यक्ति एक एक शक्ति होना आवश्यक है, इस तरह अनन्त शक्तियों का ज्ञान करना पड़ता है, अनन्त व्यक्ति और अनन्त शक्तियों का ज्ञान असम्भव भी है यही गौरव है। यदि किसी एक व्यक्ति में ही शब्द की एक ही शक्ति मानी जाय तो अन्य व्यक्ति का ज्ञान नहीं हो सकता, घट शब्द से किसी एक ही घट व्यक्ति का ज्ञान होगा अन्य का नहीं। और जाति में शक्ति मानने से सकल व्यक्तियों में स्थित एक ही जाति या एक ही शक्ति से सरलता से ज्ञान हो जाता है। किन्तु यहाँ प्रश्न उपस्थित होता है कि 'घटमानय' में जाति पक्ष में 'घटत्व को लाओ' अर्थ होता है, घटत्व जाति का लाना असम्भव है इसलिये अयोग्यता के कारण यहां अन्वय नहीं हो सकता है, और 'घट व्यक्ति को लाओ' इस अनुभव सिद्ध अर्थ का ज्ञान भी नहीं हो जाता है यह दोष है। इसका समाधान यह है कि 'गङ्गायां घोषः' में जैसे अन्वयाऽनुपपत्ति के कारण तट अर्थ में गङ्गा पद की लक्षणा है उसी प्रकार 'घटमानय' में भी अन्वयानुपपत्ति के कारण व्यक्ति अर्थ में लक्षणा है, लक्षणा से ही व्यक्ति का बोध हो जाता है, जाति में शक्ति मानने में कोई क्षति नहीं है। 'जाति से तात्पर्य है, तत्तद्व्यक्ति में स्थित असाधारण धर्म। अत आकाशत्व चन्द्रत्व आदि एकव्यक्तिगत धर्म को जातित्व न रहने पर भी असङ्गति नहीं है। इस प्रकार मीमांसकों के मत का यही निष्कर्ष है कि शब्द की 'जाति' में शक्ति और 'व्यक्ति' में लक्षणा है।)

यह ठीक नहीं है, क्योंकि 'गोत्व है' इस अर्थमें अन्वयानुपपत्ति के अभाव के कारण अर्थात् अन्वय सिद्ध रहने के कारण लक्षणा न होने से 'गौरस्ति' इस

क्रिया का ज्ञापकत्व अर्थ है। वहाँ जिसके काल का निश्चय नहीं है उस क्रिया की निश्चित कालवाली क्रिया ज्ञापिका होती है। 'गोषु दुह्यमानासु गतः' (गौ के दुहने के समय गया) इत्यादि में 'गौ में स्थित दोहन क्रिया से ज्ञापित गमन का आश्रय चैत्र' यह बोध (फलित) होता है।

कारक और प्रातिपदिकार्थ से अतिरिक्त स्वस्वामिभाव (धन, धनस्वामी होना) आदि षष्ठी का अर्थ है। उसमें, 'राज्ञः पुरुषः' इत्यादि में षष्ठी के अर्थभूत सम्बन्ध का आश्रयाश्रयिभाव (आधार आधेय होना) सम्बन्ध से पुरुष में अन्वय है। क्योंकि राजा के सम्बन्ध का आश्रय पुरुष, यह ज्ञान होता है। प्रश्न—सम्बन्ध को दोनों (राजा, और पुरुष) में रहने के कारण पुरुष शब्द से भी षष्ठी की उत्पत्ति हो? यह नहीं कह सकते हैं, क्योंकि 'राजा का सम्बन्धी पुरुष' यह कहने की इच्छा में राजन् शब्द से ही षष्ठी हो सकती है, 'प्रकृत्यर्थ और प्रत्ययार्थ में प्रत्ययार्थ ही का प्राधान्य है' इस व्युत्पत्ति के अनुरोध से। यदि पुरुष शब्द से भी षष्ठी हो तो 'राज सम्बन्धी पुरुष' इस अर्थ की विवक्षा में 'राज्ञः पुरुषस्य' इस वाक्य में पुरुष शब्द से षष्ठी होने पर पुरुष शब्दार्थ के प्रति षष्ठ्यर्थ सम्बन्ध को विशेषण हो जाने से उक्त व्युत्पत्तिका भग होने की आपत्ति है। इसीलिये कहते हैं—"भेद्य और भेदक में परस्पर एक सम्बन्ध इष्ट है, यद्यपि सम्बन्ध दोनों में रहता है तथापि षष्ठी की उत्पत्ति भेदक से होती है। भेदक का अर्थ है—सम्बन्ध का प्रतियोगी (विशेषण) और भेद्य का अर्थ—सम्बन्ध का आश्रय (विशेष्य) (अनुयोगी) है। इति कारकप्रकरणम्।

अथ नामार्थ (लिखते हैं)। इस विषय में मीमांसक लोग कहते हैं—शब्दों की जाति (अर्थ) में शक्ति है, क्योंकि लाघव है (जाति एक होने से एक शक्ति से ही बोध हो जाता है)। क्योंकि व्यक्तियों के अनन्त होने से उनमें शक्ति (मानने) में गौरव है (अनन्त व्यक्ति होने से प्रति व्यक्ति बोध के लिये अनन्त शक्ति की आवश्यकता होने से गौरव है)। क्योंकि 'विशेषण का ग्रहण किये बिना ज्ञान विशेष्य में नहीं होता है' इस न्याय का विशेषण (जाति) में शक्ति और विशेष्य (व्यक्ति) में लक्षणा है, यह तात्पर्य है। और भी एक व्यक्ति में शक्ति का उपदेश करने पर अन्य व्यक्ति में शक्तिज्ञान के अभाव से उस (अन्य

शब्द की शक्ति का ज्ञान अच्छी तरह किया जा सकता है और शब्द व्यभिचारी भी नहीं होगा अर्थात् शक्ति ज्ञान की अविषय व्यक्ति का बोध भी नहीं करेगा, क्योंकि सकल व्यक्तियों में शक्ति ज्ञान ही हो जाता है।'

युक्त भी यही है—'शक्ति का ज्ञान—व्याकरण, उपमान, कोश, आप्तवाक्य, व्यवहार, वाक्य का शेष, विवरण और सिद्ध पद के सामीप्य से वृद्ध लोग कहते हैं। इनमें शक्ति के ज्ञापकों का शिरोमणि (सर्वश्रेष्ठ) व्यवहार व्यक्ति में ही शक्ति का ज्ञान कराता है, क्योंकि गौ आदि पद से लोक में व्यक्ति का ही बोध होता है।

[ उपर्युक्त आठ शक्तिग्राहकों में व्यवहार ही सर्वश्रेष्ठ है, क्योंकि सबसे पूर्व व्यवहार ही से शक्तिज्ञान होता है, और लोक में सबसे अधिक व्यवहार ही प्रचलित होने के कारण व्यवहार से ही अधिक शक्तिज्ञान होता है। यथा—कोई उत्तम वृद्ध मध्यम वृद्ध से कहता है 'गाम् आनय'। इस पर मध्यम वृद्ध गलकम्बलादियुक्त जीवविशेष ( गो ) को लाता है। इस व्यवहार को देखता हुआ बालक समझ लेता है कि 'गामानय' का 'जीव विशेष का लाना' अर्थ है, अर्थात् 'गामानय' की जीवविशेषानयन में शक्ति है। इस प्रकार व्याकरणादि ज्ञानविहीन बालक सबसे प्रथम व्यवहार से ही शक्तिज्ञान करता है। लोक में बार बार व्यवहार ही देखा जाता है। यथा—व्याकरण से शक्तिज्ञान 'पाचक' में। 'डुपचष् पाके' 'कर्तरिकृत्' इन सूत्रों से 'पच्' का अर्थ 'पाक' है 'अक्' का अर्थ 'कर्ता' है इसलिये 'पाचक' का अर्थ पाककर्ता है। उपमान से 'गौरिव गवय' इस उपमान वाक्य से 'गवय' पद की शक्ति का ज्ञान होता है' 'गवय' को जाननेवाले चैत्र ने न जानने वाले मैत्र से कहा—'गौरिव गवय' 'गौ के समान गवय होता है' इसके बाद मैत्र जंगल में जाने पर गौ के समान पशु को देखकर 'गौरिव गवय' इस उपमान वाक्य का स्मरण कर 'यह जीव गवय पद वाच्य है, गवयपद की इस जीव में शक्ति है' यह शक्तिज्ञान करता है। कोश से—'अमरा निर्जरा देवा' अर्थात् अमर, निजर, पद की 'देवों में शक्ति है।'

आप्त ( शिष्ट ) वाक्य से जैसे—'लक्ष्यलक्षणे व्याकरणम्' शब्द और सूत्र अर्थ में व्याकरण पद की शक्ति है, यह ज्ञान होता है।

व्यवहार से यथा ( पूर्वोक्त ), वाक्य के शेष से—'क्षारम्' विधेहीविशेष।

प्रयोग में गोत्वविशिष्ट का बोध नहीं हो सकता। (और) व्यक्तियों के अनन्त होने पर भी (व्यक्ति में शक्ति मानने पर) शक्यता की परिचायक जाति को उपलक्षण (ज्ञापक) होने से और उसके (जाति के) एक होने से उपलक्षणीभूत जाति से उपलक्षित व्यक्ति में शक्ति स्वीकार करने से अनन्त शक्तियों की कल्पना के अभाव के कारण गौरव नहीं है।

(निष्कर्ष यह है कि केवल व्यक्ति में हम शक्ति नहीं मानते हैं जिससे पूर्वोक्त दोषों का सम्भव है, किन्तु जात्युपलक्षित व्यक्ति (जातिसहित व्यक्ति) में शक्ति मानते हैं, जाति रूप चिह्न एक होने से एकही शक्ति से जातिचिह्नित सकल व्यक्तियों का ज्ञान सरल है। अनन्त शक्ति मानने का गौरव नहीं है, सकल व्यक्तियों का ज्ञान भी हो जाता है, 'गौरस्ति' इत्यादि में व्यक्ति का बोध हो जाता है, प्रत्युत जाति पक्ष में ही दोष है 'गौरस्ति' में व्यक्ति का भान नहीं हो पाता है, क्योंकि गोपदार्थ गोत्व का, अस्ति पदार्थ में 'गोत्व है' इस तरह का अन्वय सिद्ध रहने और अन्वय की असिद्धि रूप लक्षणा का बीज न रहने के कारण लक्षणा से व्यक्ति का ज्ञान नहीं कर सकते।) क्योंकि लक्ष्यताऽवच्छेदक तीरत्व आदि के समान शक्यताऽवच्छेदक जाति को अवाच्य होने में दोष नहीं है। (शक्यताऽवच्छेदक होने के कारण जाति को भी शक्य होना चाहिये। जाति में भी शक्ति मानें, यह बात नहीं है। लक्ष्य न होने पर भी तीरत्व जैसे लक्ष्यताऽवच्छेदक हो जाता है, कारण न होने पर भी दण्डत्व जैसे घटनिष्ठकारणताऽवच्छेदक हो जाता है उसी प्रकार शक्य न होने पर भी जाति को शक्यताऽवच्छेदक होने में कोई भी आपत्ति नहीं है। जाति में शक्ति मानने की कोई आवश्यकता नहीं है, यह तात्पर्य है।)

क्योंकि 'विशेषण का ग्रहण किये बिना बुद्धि विशेष्य में नहीं होती है' इस न्याय का विशेषण सहित विशेष्य के ज्ञान में तात्पर्य रहने पर भी तुम्हारे कहे (विशेषण में शक्ति विशेष्य में लक्षणा इस) तात्पर्य में प्रमाण नहीं है। जाति उपलक्षक (चिह्न) होने से जाति के आश्रय सकल व्यक्तियों का ज्ञान हो जाने से एकातिरिक्त अन्य व्यक्ति के ज्ञान के अप्रसङ्ग का भंग भी है। यह कहते हैं—'व्यक्तियों के अनन्त रहने पर भी एक (जाति) को चिह्न मानकर

संख्या भी प्रातिपदिक का अर्थ है, क्योंकि विभक्तियाँ द्योतक हैं। इसीलिये 'आदिर्ञिटुडव' इस सूत्र में 'आदि' यह ञि, टु और डु ये तीनों के बोध के विषय में (भी) एकवचनान्त प्रयोग हैं (यदि प्रकृति से संख्या का बोध नहीं होता तो उक्त प्रयोग में विभक्ति से बहुत्व का बोध असम्भव था)। क्योंकि संख्या को विभक्ति का वाच्य होने में अन्वय और व्यतिरेक से जस् के बिना आदिशब्दार्थगतबहुत्वसंख्या के ज्ञानाभाव की आपत्ति है।

कारक भी प्रातिपदिक का अर्थ है। यह पञ्चक—जाति, व्यक्ति, लिङ्ग, संख्या, कारक—प्रातिपदिक का अर्थ है। प्रश्न—अन्वय और व्यतिरेक के कारण प्रत्यय का ही कारक वाच्य है (रामेण बाणेन हतो बाली यहाँ तृतीया रहने से कर्तृ, करण की प्रतीति है, तृतीया का अभाव 'रामस्य बाणात्' कर देने से कर्तृ, करण प्रतीति का अभाव होता है, इस कारण तृतीया का ही कर्तृ करण वाच्य है इसी तरह और कारकों में भी जानना चाहिये)? उत्तर—यह नहीं कहा जा सकता, क्योंकि 'दधि तिष्ठति' 'दधि पश्य' इत्यादि में प्रत्यय के बिना भी कर्तृ कर्म की प्रतीति सिद्ध है। लुप्त प्रत्यय का स्मरण होने से कर्तृ, कर्म की प्रतीति है यह नहीं कह सकते, क्योंकि प्रत्यय लोप नहीं जानने वाले (अवैयाकरण) को भी प्रातिपदिक से ही कारक की प्रतीति होती है। (स्मरण के प्रति पूर्वानुभव कारण होने से प्रत्यय लोप की अज्ञान दशा में उसका स्मरण न हो सकने पर भी कारक का ज्ञान होता है। इस प्रकार व्यतिरेक व्यभिचार के कारण प्रत्यय का वाच्य कारक नहीं है यह आशय है)।

विशेषण रूप से शब्द भी शाब्दबोध में भासित होता है। क्योंकि 'युधिष्ठिर आसीत्' इत्यादि में 'युधिष्ठिर शब्द का वाच्य कोई था' यह ज्ञान होता है। (इस ज्ञान में युधिष्ठिर शब्द भी विशेषण है यह आशय है) क्योंकि—'लोक में वह ज्ञान नहीं है जो शब्द के अनुगम के बिना हो। शब्द से सटे हुए के समान सभी ज्ञान भासित होता है' यह अभियुक्तों का कथन है।

क्योंकि जिस प्रकार तेज (दीप) की ग्राह्यत्व (देखा जाना) और ग्राहकत्व (प्रकाशक होना) दो शक्तियाँ हैं, उसी प्रकार सभी शब्दों की ये दो (ज्ञात होना और ज्ञापक होना) शक्तियाँ पृथक्-पृथक् स्थित हैं। विषयता का अनादर

'पिधेहि' इस शेष के द्वारा 'द्वारम्' का अर्थ 'द्वार को' है। विवृति से—जैसे-'चैत्र पचति—'चैत्रकर्तृकविक्लित्यनुकूलव्यापार' इस विवरण से 'चैत्र पचति' की शक्ति—चैत्र के पकाने में है, यह ज्ञान होता है। सिद्ध ( पद के सामीप्य से जैसे—'आम्रे पिक कूजति'। प्रसिद्ध 'आम्र' के सामीप्य से 'पिक्' का अर्थ 'कोकिल' है यह ज्ञान होता है। ]

वास्तव में तो 'जातिपदार्थवादी के ( मत में ) व्यक्ति पदार्थ नहीं है यह नहीं' इस 'सरूप' सूत्र के भाष्य से जाति सहित व्यक्ति ही ( शब्द ) का वाच्य है, क्योंकि वैसा ही ( विशिष्ट बोध का ) अनुभव होता है, और अनुभव सिद्ध पदार्थ का अपलाप ( अभाव कथन ) अयोग्य है।

लिङ्ग (पुंस्त्व, स्त्रीत्व और नपुंसकत्व) भी (जाति,व्यक्ति के अतिरिक्त) प्रातिपदिक का अर्थ है, क्योंकि प्रत्यय ( टाबादि ) ( सिर्फ ) द्योतक हैं ( वाचक तो प्रातिपदिक ही है )। यदि प्रत्यय ही वाचक हो तो 'वाग्' 'उपानत्' आदि शब्दों से 'इयतव वाक्' इस प्रकार स्त्रीत्व का बोध नहीं हो ( क्योंकि यहाँ स्त्रीत्व बोधक कोई प्रत्यय नहीं है, प्रातिपदिक से ही स्त्रीत्व का ज्ञान होता है, द्योतक न रहने पर कोई क्षति नहीं है, द्योतक रहने से बोध स्पष्ट होता है, द्योतक के बिना अस्पष्ट होता है इतना ही भेद है। )

'अयम्' ( यह पुरुष ) इस व्यवहार का विषय होना पुंस्त्व है, 'इयम्' ( यह स्त्री ) इस व्यवहार का विषय होना स्त्रीत्व है, 'इदम्' ( यह नपुंसक ) इस व्यवहार का विषय होना नपुंसकत्व है। यह ( लौकिक लिङ्गों से ) विलक्षण शास्त्रीय लिङ्ग है। इसीलिये 'खट्वा' आदि शब्द के वाच्य ( खटिया ) आदि को स्तन केश ( भग ) आदि युक्त होना रूप लौकिक स्त्रीत्व का अभाव रहने पर भी खट्व आदि शब्द से स्त्रीत्व द्योतक टाप् आदि प्रत्यय होता है।

[ "स्तन केशवती स्त्री स्यात् लोमशः पुरुषः स्मृतः।
उभयोरन्तरं यत्स्यात्तदभावे नपुंसकम् ॥"

यह लौकिक लिङ्ग का लक्षण है यहाँ केश का अर्थ भग है। लोम का अर्थ है शिश्न। स्तन और भग वाली स्त्री है,शिश्न वाला पुरुष कहा गया है, दोनों (भग और शिश्न) का अभाव रहते हुए दोनों (स्त्री पुरुष) के सदृश नपुंसक है। ]

संख्या भी प्रातिपदिक का अर्थ है, क्योंकि विभक्तियाँ द्योतक हैं। इसीलिये 'आद्रिर्भिद्रुह्व' इस सूत्र में 'आदि' यह त्रि, द्रु और ह्रु ये तीनों के बोध के विषय में (भी) एकवचनान्त प्रयोग हैं (यदि प्रकृति से संख्या का बोध नहीं होता तो उक्त प्रयोग में विभक्ति से बहुत्व का बोध असम्भव था)। क्योंकि संख्या को विभक्ति का वाच्य होने में अन्वय और व्यतिरेक से जस् के बिना आदिशब्दार्थ-गतबहुत्वसंख्या के ज्ञानाभाव की आपत्ति है।

कारक भी प्रातिपदिक का अर्थ है। यह पंचक—जाति, व्यक्ति, लिङ्ग, संख्या, कारक—प्रातिपदिक का अर्थ है। प्रश्न—अन्वय और व्यतिरेक के कारण प्रत्यय का ही कारक वाच्य है (रामेण बाणेन हतो वाली यहाँ तृतीया रहने से कर्तृ, करण की प्रतीति है, तृतीया का अभाव 'रामस्य बाणात्' कर देने से कर्तृ, करण प्रतीति का अभाव होता है, इस कारण तृतीया का ही कर्तृ करण वाच्य है इसी तरह और कारकों में भी जानना चाहिये)? उत्तर—यह नहीं कहा जा सकता, क्योंकि 'दधि तिष्ठति' 'दधि पश्य' इत्यादि में प्रत्यय के बिना भी कर्तृ कर्म की प्रतीति सिद्ध है। लुप्त प्रत्यय का स्मरण होने से कर्तृ, कर्म की प्रतीति है यह नहीं कह सकते, क्योंकि प्रत्यय लोप नहीं जानने वाले (अनैयाकरण) को भी प्रातिपदिक से ही कारक की प्रतीति होती है। (स्मरण के प्रति पूर्वानुभव कारण होने से प्रत्यय लोप की अज्ञान दशा में उसका स्मरण न हो सकने पर भी कारक का ज्ञान होता है। इस प्रकार व्यतिरेक व्यभिचार के कारण प्रत्यय का वाच्य कारक नहीं है यह आशय है)।

विशेषण रूप से शब्द भी शाब्दबोध में भासित होता है। क्योंकि 'युधिष्ठिर आसीत्' इत्यादि में 'युधिष्ठिर शब्द का वाच्य कोई था' यह ज्ञान होता है। (इस ज्ञान में युधिष्ठिर शब्द भी विशेषण है यह आशय है) क्योंकि—'लोक में वह ज्ञान नहीं है जो शब्द के अनुगम के बिना हो। शब्द से सटे हुए के समान सभी ज्ञान भासित होता है' यह अभियुक्तों का कथन है।

क्योंकि जिस प्रकार तेज (दीप) की ग्राह्यत्व (देखा जाना) और ग्राहकत्व (प्रकाशक होना) दो शक्तियाँ हैं, उसी प्रकार सभी शब्दों की ये दो (ज्ञात होना और ज्ञापक होना) शक्तियाँ पृथक्-पृथक् स्थित हैं। विषयता का अनादर

